जीवनभर के लिये मैंने अपनी आत्मा को तुम्हें दे दिया। अतः तुम भी हम लोगों के साथ चले चलो।" ब्राह्मणी की बात को स्वीकार करते हुये उस पंगु ने कहा—"ठीक है।"

तदनन्तर जब उसका पति भोजन लेकर लौटा और अपनी स्त्री के साथ बैठ कर खाने लगा तो ब्राह्मणी ने कहा—"यह अपाहिज आदमी बहुत भूखा है। अतः इसमें से इसको भी दो चार कौर दे दो।" ब्राह्मणी के कथनानुसार जब ब्राह्मण ने उस पंगु को भी कुछ भोजन दे दिया और वह खाने लगा तो ब्राह्मणी ने पुनः कहा—"पतिदेव! इस समय तुम्हारे साथ कोई तुम्हारा सहायक नहीं है। अतः जब तुम भोजन आदि के प्रबन्ध में किसी ग्राम में चले जाते हो, तो मैं यहाँ अकेली रह जाती हूँ मेरे लिये कोई बोलनेवाला भी नहीं रह जाता है। अतः हम इस पंगु को भी साथ में लेते चलें तो अच्छा होगा।"

सोऽब्रवीत्—"न शक्नोम्यात्मानमप्यात्मना वोढुं, किं पुनरेनं पङ्गुम् ?" साब्रवीत्—"पेटाभ्यन्तरस्थमेनमहं नेष्यामि।" तत्कृतकवचनव्यामोहितचित्तेन तेन प्रतिपन्नम्। तथानुष्ठितेऽन्यस्मिन् दिने कूपोपकण्ठे विश्रान्तो ब्राह्मणस्तया पङ्गुपुरुषासक्तया सम्प्रेर्य कूपान्तः पातितः। सापि पंगुं गृहीत्वा कस्मिंश्चिन्नगरे प्रविष्टा।

व्याख्या—पेटाभ्यन्तरस्थं = मञ्जूषाभ्यन्तरस्थं, कृतकवचनेन = कपटयुक्तवाक्येन, व्यामोहितचित्तेन = हृतहृदयेन, प्रतिपन्नं = स्वीकृतम्। कूपोपकण्ठे = कूपस्य तटे, विश्रान्तः = श्रान्तः सुप्तः सन्।

हिन्दी—ब्राह्मण ने कहा—"मैं स्वयं ही अपने ही शरीर को ढोने में असमर्थ हूँ तो इस पंगु को कौन ढोकर ले चलेगा?" ब्राह्मणी ने उत्तर में कहा—"इसको पेटी में रखकर मैं अपने मस्तक पर ढोकर ले चलूँगी।" ब्राह्मणी के कपटपूर्ण वाक्यों से व्यामोहित उस ब्राह्मण ने अपनी स्त्री के प्रस्ताव को स्वीकार कर लिया और वह ब्राह्मणी उस पंगु को पेटी में रखकर चलने लगी। दूसरे दिन विश्राम करने के उद्देश्य से वह ब्राह्मण किसी कूँए की जगतपर सो गया। पंगु के प्रेम में फंसी हुई उस ब्राह्मणी ने अपने पति को सोते हुँए देखकर कुँए में ढकेल दिया और उस पंगु को लेकर वह एक नगर में पहुँच गयी।

तत्र शुल्कचौर्यरक्षानिमित्तं राजपुरुषैरितस्ततो भ्रमद्भिस्तन्मस्तकस्था पेटा दृष्टा; बलादाच्छिद्य राज्ञोऽग्रे नीता च यावत्तामुद्घाटयति, तावत्तं पंगुं ददर्श। ततः सा ब्राह्मणी विलापं कुर्वन्ती राजपुरुषानुपदमेव तत्रागता, राज्ञा पृष्टा—"को वृत्तान्तः ?" इति। साऽब्रवीत्—"ममैष भर्ता व्याधिबाधितो दायादसमूहैरुद्वेजितो मया स्नेहव्याकुलितमानसया शिरसि कृत्वा भवदीयनगरे आनीतः।"

व्याख्या—शुल्कचौर्यरक्षानिमित्तं = नगरप्रवेशकरस्य यच्चौर्यं तद्रक्षणार्थं (चुंगी की चोरी को पकड़ने के लिए), बलादाच्छिद्य = बलादपहृत्य, राजपुरुषानुपदं = राजपुरुषाननुसृत्य, व्याधिबाधितः = व्याधिपरिपीडितः, दायादसमूहैः = बन्धुबान्धवादिभिः, उद्वेजितः = व्याकुलीकृतः।

हिन्दी—नगरकी सीमापर चुंगी की चोरी को रोकने लिये नियुक्त सिपाहियों ने इधर-उधर घूमते हुये ब्राह्मणी के मस्तक पर रखी हुई उस पेटी को देखा और उसे उससे छीन कर उन्होंने राजा के सामने ले जाकर उस पेटी को खोला तो उसमें बैठे हुये उस पंगु को देखा। इसी बीच में सिपाहियों के पीछे पीछे रोती हुई वह ब्राह्मणी भी वहाँ आ गयी। राजा ने उस ब्राह्मणी को देखकर उससे पूछा—"यह सब क्या है ?" ब्राह्मणी ने कहा—"ये मेरे पतिदेव हैं। व्याधि से पीड़ित होने के कारण पट्टीदारों ने इन्हें परेशान कर दिया था। अतः मैं इनके प्रेम के कारण इन्हें अपने मस्तक पर रखकर आपके नगर में ले आयी हूँ।"

तच्छ्रुत्वा राजाऽब्रवीत्—"ब्राह्मणि ! त्वं मे भगिनी, ग्रामद्वयं गृहीत्वा भर्त्रा सह भोगान्भुञ्जाना सुखेन तिष्ठ।" अथ स ब्राह्मणो दैववशात् केनापि साधुना कूपादुत्तारितः परिभ्रमंस्तदेव नगरमायातः, तया दुष्टभार्यया दृष्टो राज्ञे निवेदितश्च—"राजन् ! अयं मम भर्तुर्वैरी समायातः।" राज्ञापि वध आदिष्टः। सोऽब्रवीत्—"देव ! अनया मम सक्तं किञ्चिद् गृहीतमस्ति यदि त्वं धर्मवत्सलः, तदा दापय।" राजाऽब्रवीत्—"भद्रे ! यत्त्वयास्य सक्तं किञ्चिद् गृहीतमस्ति, तत्समर्पय।" सा प्राह—"देव ! मया न किञ्चिद् गृहीतम्"। ब्राह्मण आह—"यन्मया त्रिवाचिकं स्वजीविताधं दत्तं, तद् देहि।" अथ सा राजभयात्तथैव "त्रिवाचिकमेव जीविताधं मया दत्तम्" इति जल्पन्ती प्राणैर्वियुक्ता।

व्याख्या—दैववशात् = संयोगात्, कूपादुत्तारितः = कूपादुद्धारितः, वैरी = शत्रुः, सक्तं = वस्तु, धर्मवत्सलः = धर्मप्रियः, जल्पन्ती = कथयन्ती, प्राणैर्वियुक्ता = मृता।

हिन्दी—ब्राह्मणी की बात सुनकर राजा ने कहा—"ब्राह्मणी ! तुम मेरी बहन हो। मुझसे दो ग्रामों को लेकर अपने पति के साथ विभिन्न भोगों का उपभोग करती हुई सुखपूर्वक यहाँ निवास करो।" संयोग से वह ब्राह्मण भी किसी सज्जन व्यक्ति की सहायता से उस कूएँ में से निकलकर इधर-उधर घूमता हुआ उसी नगर में आ पहुँचा। उसको देखते ही वह दुष्ट स्त्री राजा के पास पहुँचकर बोली—"राजन् ! यह मेरे पति का शत्रु यहाँ भी आ गया है।" ब्राह्मणी की बात सुनकर राजा ने उस ब्राह्मण को मार डालने का आदेश सिपाहियों को दिया। राजा की आज्ञा को सुनकर उस ब्राह्मण ने कहा—"देव ! इसने मेरी एक वस्तु ली है। यदि आप न्यायप्रिय हैं तो मेरी वह वस्तु इससे वापस लौटवा दीजिये।" राजा ने कहा—"भद्रे ! यदि तुमने इसकी कोई वस्तु ली है, तो दे दो।"

ब्राह्मणी ने कहा—"देव ! मैंने इससे कुछ नहीं लिया है।" ब्राह्मणी की बात को सुनकर उस ब्राह्मण ने कहा—"मैंने जो अपनी आयु का आधा भाग तुमको दिया है, वह मुझे वापस लौटा दो।" राजा के भय से उस ब्राह्मणी ने ब्राह्मण के उपर्युक्त वाक्य को ज्यों का त्यों दुहराते हुये कहा—"मैंने जो तुम्हारी आयु का आधा भाग लिया है, उसे तुम्हें वापस कर दे रही हूँ।" यह कहती हुई वह ब्राह्मणी वहीं गिरकर मर गयी।

ततः सविस्मयं राजाऽब्रवीत्—"किमेतत् ?" इति।

ब्राह्मणेनापि पूर्ववृत्तान्तः सकलोऽपि तस्मै निवेदितः। अतोऽहं ब्रवीमि—"यदर्थे स्वकुलं त्यक्तम्" इति। वानरः पुनराह—"साधु चेदमुपाख्यानं श्रूयते—

न किं दद्यान्न किं कुर्यात् स्त्रीभिरभ्यर्थितो नरः।
अनश्वा यत्र हेषन्ते शिरः पर्वणि मुण्डितम्" ॥ ४६ ॥

मकर आह—"कथमेतत्"? वानरः कथयति—

व्याख्या—सविस्मयं=साश्चर्यं, साधु चेदमुपाख्यानं=युक्ताख्यायिका चेयम्। स्त्रीभिरभ्यर्थितः=स्त्रीभिः प्रार्थितः, अनश्वाः=अश्वभिन्नाः (अन्येऽपि जनाः), हेषन्ते=अश्ववच्छब्दं कुर्वन्ति (हिनहिनाते हैं) ॥ ४६ ॥

हिन्दी—उक्त घटना को देखने के बाद आश्चर्यचकित होकर राजा ने पूछा—"यह क्या हुआ?" ब्राह्मण ने राजा के समक्ष अपने सम्पूर्ण पूर्व वृत्तान्त को कह दिया।

उपर्युक्त कथा को कहने के पश्चात् उस मर्कट ने कहा—"इसीलिये मैं कहता हूँ कि ब्राह्मण का वह कथन यथार्थ है—जिसके लिये मैंने अपने कुल को छोड़ दिया और अपनी आयु का आधा भाग भी दे दिया, वही आज मुझे छोड़कर चली जा रही है। अतः स्त्रियों पर कौन विश्वास कर सकेगा!"

उक्त वाक्य कहने के बाद उस वानर ने पुनः कहा—"सुना जाने वाला यह भी उपाख्यान ठीक ही है कि—

स्त्रियों की बात में आकर पुरुष उन्हें क्या क्या नहीं दे डालता है, और किन किन कार्यों को नहीं करता है? जिस पर्व में मनुष्य भी घोड़ों की तरह हिनहिनाता है, उसी पर्व में मैंने यह मुण्डन कराया है" ॥ ४६ ॥

मकर ने पूछा—"यह कैसे?" वानर कहने लगा—

[ ६ ]

## ( नन्द-वररुचिकथा )

अतिप्रख्यातबलपौरुषोऽनेकनरेन्द्रमुकुटमरीचिजालजटिलीकृतपादपीठः शरच्छशाङ्ककिरणनिर्मलयशाः पृथिव्या भर्ता नन्दो नाम राजा। तस्य सर्वशास्त्राधिगतसमस्ततत्त्वः सचिवो वररुचिर्नाम। तस्य च प्रणयकलहेन जाया कुपिता। सा चातीव वल्लभानेकप्रकारं परितोष्यमाणापि न प्रसीदति; ब्रवीति च भर्ता—"भद्रे, येन प्रकारेण तुष्यसि तं वद। निश्चितं करोमि।"

व्याख्या—प्रख्यातबलपौरुषः=प्रसिद्धबलविक्रमः (प्रख्यातं बलं पौरुषञ्च यस्यासौ), अनेकनरेन्द्रमुकुटमरीचिजालजटिलीकृतपादपीठः=अनेकनरेन्द्रवन्दितपादयुगलः, (अनेकेषां नरेन्द्राणां यानि मुकुटानि तेषां मरीचिजालैः जटिलीकृतं पादपीठं यस्यासौ), शरच्छशाङ्कनिर्मलयशाः=धवलकीर्तिः (शरच्छशाङ्कवन्निर्मलं यशो यस्यासौ), भर्ता=पतिः सर्वशास्त्राधि-

गतसमस्ततत्त्वः=लोकस्य सम्पूर्णतत्त्ववित् ( सर्वैः शास्त्रैः समधिगतं समस्तं तत्त्वं येनासौ ), सचिवः=मन्त्री, प्रणयकलहेन=केलिकलहेन, जाया=पत्नी ।

हिन्दी—किसी समय में नन्द नाम का एक राजा राज्य करता था। वह अत्यन्त प्रसिद्ध बलवान् और पराक्रमी था। अनेक राजाओं की मुकुटमणियों की ज्योति से उसका पादपीठ जगमगाया करता था और उसका विमल यश शरत्कालीन चन्द्रमा की निर्मल किरणों की तरह पृथ्वीपर फैला हुआ था। वररुचि नाम का उसका एक मन्त्री था, जो अनेकशास्त्रों के अवगाहन से विश्व के सम्पूर्ण तत्त्वों का ज्ञाता हो चुका था। एक दिन प्रणयकलह में उसकी स्त्री उससे अप्रसन्न हो गयी। वररुचि उसे बहुत अधिक मानता था अतः उसने अनेक प्रकार से उसको मनाया पर वह सन्तुष्ट नहीं हुई। उसका पति विवश होकर बार बार उससे पूछ रहा था—"प्रिये! तुम जैसे भी प्रसन्न हो सकती हो; कहो। मैं तुम्हारी इच्छाओं की पूर्ति अवश्य करूँगा।"

**ततः कथञ्चित्तयोक्तम्—"यदि शिरो मुण्डयित्वा मम पादयोर्निपतसि तदा प्रसादाभिमुखी भवामि।" तथानुष्ठिते च सा प्रसन्नासीत्! अथ नन्दस्य भार्यापि तथैव रुष्टा, प्रसाद्यमानापि न तुष्यति। तेनोक्तम्—"भद्रे? त्वया विना मुहूर्त्तमपि न जीवामि। पादयोः पतित्वा त्वां प्रसादयामि।" साब्रवीत्—"यदि खलीनं मुखे प्रक्षिप्याहं तव पृष्ठे समारुह्य त्वां धावयामि, धावितस्तु यद्यश्ववद्ध्रेषसे तदा प्रसन्ना भवामि।" राज्ञापि तथैवानुष्ठितम्।**

व्याख्या—प्रसादाभिमुखी=प्रसन्ना, न तुष्यति=न प्रसीदति, मुहूर्तं=क्षणमपि, खलीनं=कविकां ( लगाम ), अश्ववत्=घोटकवत्, ह्रेषसे=शब्दं करिष्यसि, अनुष्ठितं=कृतम्।

हिन्दी—बहुत मनाने के बाद किसी तरह से उनकी स्त्री ने कहा—"यदि आप अपना शिर मुड़ाकर मेरे पैरों पर गिर जायँ तो मैं आप पर प्रसन्न हो सकती हूं।" वररुचि ने वही किया जो उनकी स्त्री ने कहा था। तदनन्तर वह प्रसन्न हुई थी। इधर संयोग से महाराज नन्द की भी स्त्री उनसे प्रणय-कलह में ही कुपित हो गयी थी। किसी भी प्रकार से मनाने पर वह प्रसन्न नहीं हो रही थी। अन्ततोगत्वा हारकर महाराज नन्द ने उससे कहा—"प्रिये! तुम्हारे विना मैं एक क्षण भी जीवित नहीं रह सकता हूँ। अतः तुम्हारे पैरों पर गिरकर तुम्हें मैं मना रहा हूँ।" रानी ने कहा—"तुम घोड़ा बन जाओ। मैं तुम्हारे मुख में लगाम लगाकर दौड़ाती हूँ। मेरे दौड़ाते समय यदि तुम घोड़े की तरह हिनहिनाओगे, तो मैं तुम पर प्रसन्न हो जाऊँगी।"

विवश होकर राजा ने वही किया जो उनकी स्त्री ने कहा था। तदनन्तर वह भी प्रसन्न हो गयी थी।

**अथ प्रभातसमये सभायामुपविष्टस्य राज्ञः समीपे वररुचिरायातः। तं च दृष्ट्वा राजा पप्रच्छ—"भो वररुचे! कस्मिन् पर्वणि मुण्डितं शिरस्त्वया?" सोऽब्रवीत्—**

"न किं दद्यान्न किं कुर्यात्स्त्रीभिरभ्यर्थितो नरः ।
अनश्वा यत्र हेषन्ते तत्र पर्वणि मुण्डितम्" ॥ ४७ ॥

व्याख्या—प्रभातसमये = प्रातःकाले, उपविष्टस्य = स्थितस्य, पर्वणि = विशिष्टावसरे ।

हिन्दी—दूसरे दिन प्रातःकाल राजसभा में बैठे हुये महाराज नन्द के समक्ष जब वररुचि आये तो उनको मुण्डित देखकर राजा ने पूछा—"वररुचे ! किस पर्व पर तुमने यह मुण्डन कराया है ? वररुचि ने उत्तर में कहा—

"स्त्रियों के आग्रह से मनुष्य क्या नहीं करता है, और क्या नहीं दे डालता है ? । महाराज ! जिस पर्व पर मनुष्य भी घोड़ों की तरह हिनहिनाया करते हैं, उसी पर्व पर मैंने यह मुण्डन करवाया है" ॥ ४७ ॥

तद्भो दुष्टमकर ! त्वमपि नन्दवररुचिवत्स्त्रीवश्यः । ततो भद्र ! तद्भणितेन त्वया मां प्रति वधोपायप्रयासः प्रारब्धः । परं स्ववाग्दोषेणैव प्रकटीभूतः । अथवा साध्विदमुच्यते—

"आत्मनो मुखदोषेण बध्यन्ते शुकसारिकाः ।
बकास्तत्र न बध्यन्ते मौनं सर्वार्थसाधकम् ॥ ४८ ॥

तथा च—

सुगुप्तं रक्ष्यमाणोऽपि दर्शयन् दारुणं वपुः ।
व्याघ्रचर्मप्रतिच्छन्नो वाक्कृते रासभो हतः" ॥ ४९ ॥

मकर आह—"कथमेतत् ?" वानरः कथयति—

व्याख्या—तद्भणितेन = तथाकथितेन, प्रयासः = उद्योगः । शुकाः = कीराः ( तोते ), सारिकाः = स्त्रीपक्षिविशेषाः ( मैना ), मौनं = वक्तृत्वाभावः ( चुप रहना ) ॥ ४८ ॥ दारुणं = विकृतं, वपुः = शरीरं, व्याघ्रचर्मप्रतिच्छन्नः = व्याघ्रचर्मावगुण्ठितः, रासभः = गर्दभः, वाक्कृते = स्ववाक्चापल्यात् ॥ ४९ ॥

हिन्दी—उपर्युक्त कथा सुनकर वानर ने मकर से कहा—अरे दुष्टमकर ! तुम भी नन्द और वररुचि की तरह स्त्रैण हो । इसीलिये उसके कहने से तुमने मुझे मारने का प्रयास प्रारंभ किया था । किन्तु अपनी वाणी के दोष से तुम प्रकट हो गये और तुम्हारा भेद खुल गया । ठीक ही कहा गया है—

अपने मुख के ही दोष से शुक तथा सारिकायें पकड़कर पिंजड़े में बन्द कर दी जाती हैं और मौन रहने के कारण बक स्वच्छन्द घूमते फिरते रहते हैं । उन्हें कोई नहीं पकड़ता । वस्तुतः मौन रहना सभी कार्यों को सिद्ध करने वाला होता है ॥ ४८ ॥

और भी—अत्यन्त छिपाकर रखे जानेपर और बाहर से अत्यन्त भयङ्कर आकृति के होने पर भी व्याघ्रचर्म द्वारा आच्छादित वह गदहा अपनी वाणी के दोष ( वाक्चापल्य ) से ही मारा गया था" ॥ ४९ ॥

मकर ने पूछा—"यह कैसे ?" वानर ने कहा—

## [ ७ ]

## ( वाचालरासभ-कथा )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने शुद्धपटो नाम रजकः प्रतिवसति स्म। तस्य च गर्दभ एकोऽस्ति। सोऽपि घासाभावादतिदुर्बलतां गतः। अथ तेन रजकेनाटव्यां परिभ्रमता मृतव्याघ्रो दृष्टः, चिन्तितञ्च—"अहो, शोभनमापतितम्। अनेन व्याघ्रचर्मणा प्रतिच्छाद्य रासभं रात्रौ यवक्षेत्रेषूत्स्रक्ष्यामि, येन व्याघ्रं मत्वा समीपवर्तिनः क्षेत्रपाला एनं न निष्कासयिष्यन्ति।

व्याख्या—दुर्बलतां = कृशतां, रजकः = निर्णेजकः, अटव्यां = वने, प्रतिच्छाद्य = आच्छाद्य, उत्स्रक्ष्यामि = त्यक्ष्यामि।

हिन्दी—किसी नगर में शुद्धपट नामक धोबी रहता था। उसके पास एक ही गदहा था। किन्तु घास के अभाव में वह बहुत कृश हो गया। एक दिन वन में घूमते हुये उस रजक ने एक मरे हुये व्याघ्र को देखा। उसको देखकर वह अपने मन में यह विचार करने लगा कि यह तो बहुत अच्छा हुआ। इस व्याघ्र के चमड़े से ढक कर मैं रात्रि में अपने गदहे को जौ के खेत में छोड़ दिया करूँगा, रखवाले इसको व्याघ्र समझ कर खेतों से निकालेंगे नहीं।

तथानुष्ठिते, रासभो यथेच्छया यवभक्षणं करोति। प्रत्यूषे भूयोऽपि रजकः स्वाश्रयं नयति। एवं गच्छता कालेन स रासभः पीवरतनुर्जातः। कृच्छ्राद्बन्धनस्थानमपि नीयते। अथान्यस्मिन्नहनि स मदोद्धतो दूराद्रासभीशब्दमशृणोत्। तच्छ्रवणमात्रेणैव स्वयं शब्दायितुमारब्धः। अथ ते क्षेत्रपालाः "रासभोऽयं व्याघ्रचर्मप्रतिच्छन्नः" इति ज्ञात्वा लगुडशरपाषाणप्रहारैस्तं व्यापादितवन्तः। अतोऽहं ब्रवीमि—"सुगुप्तं रक्ष्यमाणोऽपि" इति।

व्याख्या—प्रत्यूषे = प्रातःकाले, स्वाश्रयं = भवनं, पीवरः = स्थूलः, मदोद्धतः = मदगर्वितः।

हिन्दी—उपर्युक्त प्रकार से सोचने के बाद रजक ने उस गदहे को जौ के खेतों में चरने के लिये छोड़ दिया। वह गदहा जौ के खेतों में अपनी इच्छानुसार चरा करता था। प्रातःकाल होते ही रजक उस गदहे को अपने घर पकड़ ले आया करता था। इसी प्रकार कुछ दिन व्यतीत हो गये। वह गदहा खूब मोटा ताजा हो गया। कुछ ही दिनों में वह इतना अधिक मोटा हो गया कि कभी-कभी धोबी को उसे पकड़कर अपने घर ले आने में बड़ी कठिनाई का अनुभव होता था।

एक दिन उस मदोद्धत गदहे ने कहीं दूर पर रेंकने वाली किसी गर्दभी के शब्द को सुना। उसके शब्द को सुनते ही वह भी रेंकने लगा। उसके शब्द को सुनकर क्षेत्रपालों ने जब यह समझ लिया कि—"यह व्याघ्रचर्माच्छादित गर्दभ है, तो लाठियों, बाणों तथा पत्थरों

के प्रहार से उसको मार ही डाला। इसीलिये मैं कहता हूँ कि अत्यन्त गुप्तरूप से रखे जाने पर और भयङ्कर स्वरूप बनाने के बाद भी अपने शब्द के कारण वह गदहा मार डाला गया था।

अथैवं तेन सह वदतो मकरस्य जलचरेणैकेनागत्याभिहितम्—"भो मकर! त्वदीया भार्यानशनोपविष्टा, त्वयि चिरयति प्रणयाभिभवाद्विपन्ना।" एवं तद्वज्रपात-सदृशं वचनमाकर्ण्यातीव व्याकुलितहृदयः प्रलपितमेवं चकार—"अहो, किमिदं सञ्जातं मे मन्दभाग्यस्य? उक्तञ्च—

माता यस्य गृहे नास्ति भार्या च प्रियवादिनी।
अरण्यं तेन गन्तव्यं यथारण्यं तथा गृहम् ॥ ५० ॥

व्याख्या—जलचरेण = केनचिज्जलजीवेन, चिरयति = विलम्बं कुर्वति सति, प्रणयाभि-भवात् = प्रणयाभिघातात्, विपन्ना = मृता। प्रलपितं = प्रलापं (शब्द), मन्दभाग्यस्य = भाग्य-रहितस्य यस्य माता नास्ति, भार्या = स्त्री, च प्रियवादिनी = मधुरभाषिणी, नास्ति तेनारण्यं गन्तव्यम् ॥ ५० ॥

हिन्दी—मकर अभी उस वानर के साथ उपर्युक्त वार्तालाप कर ही रहा था कि किसी जलचर ने आकर उससे कहा—अरे मगर! तुम्हारी स्त्री जो अनशन करके बैठी हुई थी, तुम्हारे अधिक विलम्ब करने के कारण अपने को तुम्हारे द्वारा तिरस्कृत समझकर मर गयी।" जलचर के वज्रपात सदृश उपर्युक्त शब्दों को सुनकर वह मकर शोक से अत्यन्त व्याकुल हो उठा और प्रलाप करते हुये कहने लगा—"ओह! मुझ अभागे पर यह क्या विपत्ति आ पड़ी। कहा भी गया है कि—

जिस व्यक्ति की माता जीवित न हो और भार्या मृदुभाषिणी न हो, उस पुरुष को चाहिये कि वह अपना घर छोड़कर किसी वन में चला जाय। क्योंकि उसके लिये उसका घर वन के ही समान हो जाता है (घर के बजाय वन में उसे अधिक शान्ति मिल सकती है) ॥

तन्मित्र! क्षम्यतां यन्मया तेऽपराधः कृतः। सम्प्रत्यहं तु स्त्रीवियोगाद्वैश्वानर-प्रवेशं करिष्यामि।" तच्छ्रुत्वा वानरः प्रहसन् प्रोवाच—भो! ज्ञातं मया प्रथममेव यत्त्वं स्त्रीवश्यः, स्त्रीजितश्च। साम्प्रतं च प्रत्ययः सञ्जातः। तन्मूढ! आनन्देऽपि जाते त्वं विषादं गतः। तादृग्भार्यायां मृतायामुत्सवः कर्तुं युज्यते। उक्तञ्च यतः—

या भार्या दुष्टचारित्रा सततं कलहप्रिया।
भार्यारूपेण सा ज्ञेया विदग्धैर्दारुणा जरा ॥ ५१ ॥

व्याख्या—अपराधः = दोषः, वैश्वानरः = अग्निः, प्रत्ययः = विश्वासः, विषादं = दुःखम्, उत्सवः = हर्षः, दुष्टचारित्रा = दुष्टा, कलहप्रिया = कलहकारिणी (झगड़ालू), विदग्धैः = विद्वद्भिः सा दारुणा = कष्टदा, जरा = वृद्धावस्था, ज्ञेयेतिभावः ॥ ५१ ॥

हिन्दी—पुनः उसने वानर को सम्बोधित करते हुये कहा—"मित्र! मैंने जो तुम्हारा अपराध किया है, उसके लिये मुझे क्षमा कर दो। अब मैं स्त्री के वियोग में अग्नि-प्रवेश करके अपना प्राण दे दूँगा।"

उसकी बात सुनकर वानर ने हँसते हुए कहा—"अरे भाई! मैं तो यह पहले ही जान गया था कि तुम अपनी स्त्री के वशीभूत हो और अपनी स्त्री के ही आधीन रहते हो। इस समय मुझे पूर्ण विश्वास हो गया। मूर्ख! इस आनन्द के अवसर पर भी तुम इतने शोकाकुल हो रहे हो। वैसी स्त्री के मर जाने पर तो तुम्हें प्रसन्न होकर उत्सव मनाना चाहिये। क्योंकि कहा गया है कि दुष्टचरित्र वाली और नित्य कलह करने वाली स्त्री को भार्या के रूप में पाने पर बुद्धिमान् व्यक्ति को यही समझना चाहिए कि उसे उसके शरीर को क्षीण करने वाला बुढ़ापा ही मिला है ॥ ५१ ॥

तस्मात्सर्वप्रयत्नेन नामापि परिवर्जयेत्।
स्त्रीणामिह हि सर्वासां, य इच्छेत्सुखमात्मनः ॥ ५२ ॥
यदन्तस्तन्न जिह्वायां यज्जिह्वायां न तद्बहिः।
यद्बहिस्तन्न कुर्वन्ति, विचित्रचरिताः स्त्रियः ॥ ५३ ॥
के नाम न विनश्यन्ति मिथ्याज्ञानान्नितम्बिनीम्।
रम्यां य उपसर्पन्ति, दीपाभां शलभा यथा ॥ ५४ ॥

व्याख्या—नामापि = नामग्रहणेनापि, परिवर्जयेत् = त्यजेदिति ॥ ५२ ॥ स्त्रीणां यदन्तः = यदन्तःकरणे भवति, तन्न जिह्वायां = तज्जिह्वायां नागच्छति, यच्च जिह्वायामायाति तद्बहिर्न गच्छति, यद्बहिरागच्छति तत्ताः कार्यरूपेण न विपरिणमयन्ति। अतस्ताः, विचित्रचरिताः = विचित्राचारशीला भवन्तीति भावः ॥ ५३ ॥ रम्यां = रमणशीलायां, मिथ्याज्ञानात् = "इयं मम प्रियेति" मिथ्याज्ञानात् ( भ्रमादिति यावत् ), ये उपसर्पन्ति = अन्तिकमागच्छन्ति, ते विनश्यन्ति। यथा-दीपाभां = दीपशिखां, ये शलभाः = कीटविशेषाः ( पतङ्ग ) उपसर्पन्ति ते विनश्यन्ति इति भावः ॥ ५४ ॥

हिन्दी—जो व्यक्ति आत्मसुख चाहता है, उसे चाहिये कि वह प्रयत्नपूर्वक साध्य होनेपर भी स्त्रियों का नाममात्र भी ग्रहण न करे ॥ ५२ ॥

क्योंकि—स्त्रियों का स्वभाव बहुत विचित्र होता है। उनके मन में जो बात उत्पन्न होती है वह उनकी जिह्वा पर नहीं आ पाती है। जो जिह्वा पर आ जाती है, वह ओठ से बाहर नहीं निकल पाती और जो बाहर निकल जाती है उसके अनुसार वे आचरण नहीं करती है। ( अभिप्राय यह है कि स्त्रियां कभी भी अपने अन्तःस्थ के भावों को अभिव्यक्त नहीं करती हैं। जिस बात को वे सोचती है उसे कहती नहीं और जो कहती है उसे करती नहीं है। उनका कथन उनके आचरण से सर्वथा भिन्न होता है ) ॥ ५३ ॥

जैसे दीपशिखा के सन्निकट आनेवाले शलभ विनष्ट हो जाते हैं, उसी तरह जो व्यक्ति रमणियों के मिथ्याप्रेम में फँसकर भ्रमवश यह समझ बैठते हैं कि "यह मेरी प्रिया है" और यही समझकर उनके सन्निकट पहुँचने का प्रयत्न करते हैं, वे स्वयं विनष्ट हो जाते हैं ॥ ५४ ॥

अन्तर्विषमया ह्येता बहिश्चैव मनोरमाः।
गुञ्जाफलसमाकाराः स्वभावादेव योषितः ॥ ५५ ॥

ताडिता अतिदण्डेन शस्त्रैरपि विखण्डिताः।
न वशं योषितो यान्ति न दानैर्न च संस्तवैः॥ ५६॥

व्याख्या—हि=यतः, एता योषितः=स्त्रियः, स्वभावादेव गुञ्जाफलसमाकाराः=गुञ्जाफलाकाराः, अन्तर्विषमयाः=विषयुक्तहृदयाः, बाह्यरूपेण च मनोरमाः=रमणीया भवन्ति॥ ५५॥ विखण्डिताः=खण्डिताः, दानैः=वस्त्राभूषणप्रदानादिभिः, संस्तवैः=स्तुतिभिश्च, वशं न यान्ति॥ ५६॥

हिन्दी—ये स्त्रियाँ स्वभाव से ही गुञ्जाफल के समान बाहर से देखने में अत्यन्त रमणीय होती हैं किन्तु उनका हृदय विष से परिपूर्ण होता है॥ ५५॥

लाठियों के प्रहार से, शस्त्रों के आघात से, वस्त्राभूषण आदि प्रदान करने से या मीठे-मीठे शब्दों द्वारा स्तुति करने से भी पुरुष के वश में नहीं आती हैं॥ ५६॥

आस्तां तावत्किमन्येन दौरात्म्येनेह योषिताम्।
विधृतं स्वोदरेणापि घ्नन्ति पुत्रं स्वकं रुषा॥ ५७॥
रूक्षायां स्नेहसद्भावं कठोरायां सुमार्दवम्।
नीरसायां रसं बालो बालिकायां विकल्पयेत्॥ ५८॥

व्याख्या—योषितां=स्त्रीणाम्, अन्येन दौरात्म्येन=दुष्टत्वेन, कथितेन किं प्रयोजनम्। यतः ताः, रुषा=क्रोधेन, स्वोदरेण विधृतं=गर्भे विधृतं, पुत्रम्=औरसमपि, घ्नन्ति=विनाशयन्ति॥ ५७॥ रूक्षायां=नीरसायां, (क्रूरायामिति भावः), स्नेहसद्भावं=स्नेहं, कठोरायां=निष्करुणायां, सुमार्दवं=मृदुतां, नीरसायां=शुष्कायां, रसञ्च, बालः=मुग्धः, विकल्पयेत्=वितर्कयितुं शक्नोति न च विज्ञो जनः॥ ५८॥

हिन्दी—स्त्रियों की दुष्टता का अन्य उदाहरण देने से कोई लाभ नहीं है। उनके विषय में केवल यही उदाहरण पर्याप्त होगा कि अपने पेट में दश मास तक निरन्तर धारण करने के पश्चात् भी जब वे क्रोध से अपने पुत्र को ही मार डालती है, तो अन्य पुरुषों को मारना उनके लिये कोई असंभव बात नहीं कही जा सकती॥ ५७॥

प्रकृत्या रूक्ष स्वभाववाली स्त्रियों में स्नेह की कल्पना करना, उनके कठोर हृदय में मृदुता को ढूँढ़ना और उनके नीरसहृदय में सरसता का सञ्चार देखना बालकों अथवा मूर्ख व्यक्तियों के ही लिये संभव हो सकता है"॥ ५८॥

मकर आह—"भो मित्र! अस्त्येतत्, परं किं करोमि? ममानर्थद्वयमेतत्सञ्जातम्। एकस्तावद् गृहभङ्गः, अपरस्त्वद्विधेन मित्रेण सह चित्तविश्लेषः। अथवा भवत्येवं दैवयोगात्। उक्तञ्च यतः—

यादृशं मम पाण्डित्यं तादृशं द्विगुणं तव।
नाभूज्जारो न भर्ता च किं निरीक्षसि नग्निके?"॥ ५९॥



वानर आह—"कथमेतत्?" मकरोऽब्रवीत्—

व्याख्या—गृहभङ्गः = स्त्रीनाशाद् गृहविनाशः, चित्रविश्लेषः = चित्तभेदः, जारः = उपपतिः, ॥ ५९ ॥

हिन्दी—वानर की बात को सुनकर मकर ने कहा—"मित्र ! तुम्हारा कथन यथार्थ है। किन्तु मैं क्या करूँ ? मुझ पर एक ही साथ दो आपत्तियां टूट पड़ी हैं। एक तो स्त्री के मर जाने से मेरा घर विनष्ट हो गया, दूसरा तुम्हारे जैसे मित्र से मनोमालिन्य भी हो गया। अथवा, संयोग आ जाने पर यह होता ही है। क्योंकि कहा भी गया है कि—

मुक्ष में जो विद्वत्ता ( चतुराई ) है, वह तुम्हारे में दूनी है। फिर भी तुम्हारे हाथ न तो तुम्हारा उपपति ही आया, न तुम्हारा पति ही। अरे छिनाल ! अब क्या देख रही है ?"॥५९॥

वानर ने पूछा—"यह कैसे" ? मगर ने अग्रिम कथा को कहना आरम्भ किया—

## [ ८ ]

## ( नग्निकाहालिकवधू-कथा )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने हालिकदम्पती प्रतिवसतः स्म। सा च हालिकभार्या पत्युर्वृद्धभावात् सदैवान्यचित्ता, न कथञ्चिद् गृहे स्थैर्यमालम्बते। केवलं परपुरुषानन्वेषमाणा परिभ्रमति। अथ केनचित् परवित्तापहारकेण धूर्तेन सा लक्षिता, विजने प्रोक्ता च—"सुभगे ! मृतभार्योऽहं, त्वद्दर्शनेन स्मरपीडितश्च। तद् दीयतां मे रतिदक्षिणा।"

व्याख्या—हालिकः = कृषकः, पत्युर्वृद्धभावात् = स्वपत्युर्वृद्धावस्थाजन्यासामर्थ्यात्, अन्यचित्ता = परपुरुषमभिलपन्ती, स्थैर्यं = स्थितिं, परिभ्रमति = इतस्ततो भ्रमति। परवित्तापहारकः = परधनापहर्ता ( चौरः ), धूर्तः = वञ्चकः (ठग), विजने = एकान्ते, मृतभार्यः = अपत्नीकः ( मृता भार्या यस्य सः ), स्मरः = कामदेवः, रतिदक्षिणा = रतिदानम्।

हिन्दी—किसी स्थान में किसानदम्पती निवास करते थे। किसान की स्त्री अपने पति की वृद्धावस्था के कारण सतत परपुरुषगमन की चिन्ता में लगी रहती थी और घर में एक भी क्षण नहीं रहती थी। केवल परपुरुषों के अन्वेषण में इधर-उधर घूमती रहती थी।

एक दिन किसी ठग ने उसको घर से निकलते हुये देख लिया। और उसका पीछा करना प्रारम्भ कर दिया। जब वह एकान्त में पहुँच गयी तो उसके समीप जाकर उसने कहा—"सुभगे ! मेरी स्त्री मर चुकी है। आज तुम्हें देखते ही मेरा हृदय काम से व्यथित होकर छटपटाने लगा है। मैं तुमपर आसक्त हो गया हूँ। अतः मुझे रतिदान देकर मेरे हृदय को शान्त कर दो।"

ततस्तयाभिहितं—"भोः सुभग ! यद्येवं, तदस्ति मे पत्युः प्रभूतं धनम्। स च वृद्धत्वात्प्रचलितुमप्यसमर्थः। ततस्तद्धनमादायाहमागच्छामि, येन त्वया सहान्यत्र गत्वा यथेच्छया रतिसुखमनुभविष्यामि। सोऽब्रवीत्—"रोचते मह्यमप्येतत्। तत्प्रत्यूषेऽत्र स्थाने शीघ्रमेव समागन्तव्यं, येन शुभतरं किञ्चिन्नगरं गत्वा, त्वया सह जीवलोकः सफलीक्रियते।"

व्याख्या—प्रभूतं = विपुलं, प्रचलितुं = रतिसुखं = सुरतिसुखं, प्रत्यूषे = प्रातःकाले, जीवलोकः = मनुष्यदेहः ।

हिन्दी—ठग के प्रस्ताव को सुनकर किसान की स्त्री ने कहा—"यदि तुम्हारी ऐसी ही इच्छा है, तो मेरे पति के पास बहुत सा धन पड़ा हुआ है। वृद्धावस्था के कारण वह स्थान से हिल-डुल भी नहीं सकता। अतः मैं उसके धन को लेकर आ जाती हूँ, जिससे तुम्हारे साथ कहीं अन्यत्र चलकर अपनी इच्छा के अनुसार सुरत का आनन्द लूँगी।" ठग ने कहा—"तुम्हारा यह प्रस्ताव मुझे भी पसन्द आ रहा है। अच्छा तो जाओ; कल प्रातःकाल होते ही इस स्थान पर आ जाना जिससे किसी अच्छे नगर में चलकर मैं भी तुम्हारे साथ अपने मनुष्य-जीवन को सफल बनाऊँगा।"

सापि "तथा" इति प्रतिज्ञाय, प्रहसितवदना स्वगृहं गत्वा, रात्रौ प्रसुप्ते भर्तरि सर्वं वित्तमादाय प्रत्यूषसमये तत्कथितस्थानमुपाद्रवत् । धूर्तोऽपि तामग्रे विधाय दक्षिणां दिशमाश्रित्य सत्वरगतिः प्रस्थितः । एवं तयोर्व्रजतोर्योजनद्वयमात्रेणाग्रतः काचिन्नदी समुपस्थिता। तां दृष्ट्वा धूर्तश्चिन्तयामास—"किमहमनया यौवनप्रान्ते वर्तमानया करिष्यामि ? किञ्च कदाप्यस्याः पृष्ठतः कोऽपि समेष्यति, तन्मे महाननर्थः स्यात्। तत्केवलमस्या वित्तमादाय गच्छामि।

व्याख्या—प्रतिज्ञाय = प्रतिश्रुत्य, प्रहसितवदना = प्रसन्नानना, तत्कथितस्थानं = सङ्केतितस्थानम्, उपाद्रवत् = गृहात्पलायनं कृत्वा समागच्छत्। सत्वरगतिः = शीघ्रगतिः, यौवनप्रान्ते = समाप्तप्राये यौवने ('ढलती उमर में), समेष्यति = आगमिष्यति, अनर्थः = कष्टः (दण्डः), वित्तं = धनम्।

हिन्दी—दूसरे दिन प्रातःकाल आने की प्रतिज्ञा करके वह किसान की स्त्री हँसती हुई अपने घर को लौट गयी। रात्रि में जब उसका पति सो गया तो वह अपने पति का सम्पूर्ण धन लेकर प्रातःकाल होते ही घर से भाग कर सङ्केतित स्थान पर चली आयी। ठग उसको देखकर बहुत प्रसन्न हुआ और उसको आगे करके जल्दी जल्दी वहाँ से चल दिया। दोनों के भागते हुए प्रायः दो योजन चले आने के बाद मार्ग में एक नदी पड़ी। उस नदी को देखकर ठग अपने मन में सोचने लगा—"इसकी इस ढलती हुई जवानी में इसको लेकर मैं क्या करूँगा ! दूसरे, यदि इसको खोजता हुआ कोई व्यक्ति आ गया तो मेरे लिये एक अनर्थ खड़ा हो जायगा। अतः मैं इसके धन को लेकर चल दूँ। इसको साथ ले चलने से कोई लाभ नहीं होगा।"

इति निश्चित्य तामुवाच—"प्रिये ! सुदुस्तरेयं महानदी। तदहं द्रव्यमात्रां पारे धृत्वा समागच्छामि। ततस्त्वामेकाकिनीं स्वपृष्ठमारोप्य सुखेनोत्तारयिष्यामि।" सा प्राह—"सुभग ! एवं क्रियताम्।" इत्युक्त्वाऽशेषवित्तं तस्मै समर्पयामास। अथ तेनाभिहितं—"भद्रे ! परिधानाच्छादनवस्त्रमपि समर्पय, येन जलमध्ये निःशङ्का व्रजसि।" तथानुष्ठिते, धूर्तो वित्तं वस्त्रयुगलं चादाय यथाचिन्तितविषयं गतः।

व्याख्या—सुदुस्तरा=तर्तुमशक्या, (दुःखेन तर्तुं योग्येति भावः) द्रव्यमात्रां=वित्त-पोटलिकां (गठरी) अशेषवित्तं=पूर्णं वित्तं, परिधानं=धौतवस्त्रम्, आच्छादनम्=उत्तरीयं, निःशङ्का=निर्भया।

हिन्दी—उपर्युक्त प्रकार से निश्चय करने के बाद उस ठग ने किसान की स्त्री से कहा—"प्रिये! यह नदी बहुत गहरी है! इसको पार करना बहुत कठिन कार्य है। अतः पहले मैं गठरी को ही उस पार रख आता हूँ तदनन्तर तुमको भी अपनी पीठपर बैठाकर ले चलूँगा। इस प्रकार से हम इसको सुगमता से पार कर लेंगे।" किसान की स्त्री ने कहा—"सुभग! ठीक है, ऐसा ही करो।" इस स्वीकृति के साथ उसने अपना सम्पूर्ण धन उस ठग के हाथ में दे दिया। धन की गठरी को लेने के बाद उस ठग ने पुनः कहा—"प्रिये! अपने पहने हुये कपड़े भी उतार कर दे दो, जिससे जल में चलने में बड़ी सुविधा होगी।"

ठग के कहने पर किसान की स्त्री ने अपना कपड़ा भी उतार कर दे दिया। तदनन्तर वह धूर्त उसकी गठरी और कपड़ों को लेकर वहाँ से भाग गया और अपनी इच्छानुसार कहीं चला गया।

सापि कण्ठनिवेशितहस्तयुगला सोद्वेगा नदीपुलिनदेशे उपविष्टा यावत्तिष्ठति, तावदेतस्मिन्नन्तरे काचिच्छृगालिका मांसपिण्डगृहीतवदना तत्राजगाम। आगत्य च यावत्पश्यति, तावन्नदीतीरे महान्मत्स्यः सलिलान्निष्क्रम्य बहिः स्थित आस्ते। एनञ्च दृष्ट्वा मांसपिण्डं समुत्सृज्य तं मत्स्यं प्रत्युपाद्रवत्। अत्रान्तरे आकाशादवतीर्य कोऽपि गृध्रस्तं मांसखण्डमादाय, पुनः खमुत्पपात। मत्स्योऽपि शृगालिकां दृष्ट्वा नद्यां प्रविवेश।

व्याख्या—कण्ठनिवेशितहस्तयुगला=स्वकुचयोराच्छादनाय गले निवेशितयुगलकरा (कण्ठे निवेशितौ हस्तयुगलौ यया सा), सोद्वेगा=सोत्सुका, नदीपुलिनदेशे=नद्यास्तटे, शृगालिका=शृगालभार्या, मांसपिण्डं=मांसखण्डं, समुत्सृज्य=भूमौ निधाय, खम्=आकाशम्।

हिन्दी—स्तनों को ढंकने के लिये अपने दोनों हाथों को गलेमें डालकर वह किसान की स्त्री उत्सुकतापूर्वक नदी के किनारे बैठी हुई उस धूर्त के आगमन की प्रतीक्षा कर ही रही थी कि इसी बीच एक शृगाली कहीं से मांस का टुकड़ा अपने मुख में दबाये हुए आ पहुँची। तीर पर आते ही उसने देखा कि एक मछली जल से बाहर निकल कर बैठी हुई है। उसको देखते ही वह मांस के टुकड़े को जमीन पर रखकर उस मछली की ओर दौड़ पड़ी। इसी मध्यमें एक गृध्र आकाश से उतर उस मांस के टुकड़े को उठा लिया और पुनः आकाश में उड़ गया। इधर वह मछली भी शृगाली को अपनी ओर आती हुई देख कर जल में घुस गयी।

सा शृगालिका व्यर्थश्रमा गृध्रमालोकयन्ती, तया नग्निकया सस्मितमभिहिता—

"गृध्रेणापहृतं मांसं मत्स्योऽपि सलिलं गतः।
मत्स्यमांसपरिभ्रष्टे किं निरीक्षसि जम्बुकि?" ॥ ६० ॥

तच्छ्रुत्वा शृगालिका तामपि पतिधनजारपरिभ्रष्टां दृष्ट्वा सोपहासमाह—

"यादृशं मम पाण्डित्यं तादृशं द्विगुणं तव।
नाऽम्बुजारो न भर्ता च किं निरीक्षसि नग्निके!" ॥ ६१ ॥

व्याख्या—व्यर्थश्रमा = निष्फला, सस्मितम् = ईषद्धासयुक्तानेनेन, सलिलं = जलं, गतः = प्रविष्टः ॥ ६० ॥ जारः = उपपतिः, सोपहासम् = उपहासयुक्तेन स्वरेण, पाण्डित्यं = वैदुष्यं, मूर्खत्वमिति भावः ॥ ६१ ॥

हिन्दी—निष्फल एवं निराश भाव से गृध्र की ओर देखने वाली शृगाली को देखकर उस किसान की स्त्री ने स्मितहास के साथ कहा—"अरे जम्बुकि! तुम्हारे मांस को तो गृध्र उठा ले गया, और मछली जल में चली गयी। दोनों को खो कर अब किसकी ओर देख रही हो?" ॥ ६० ॥

उसके व्यङ्ग्य वचन को सुनकर शृगाली चिढ़ गयी और पति, धन तथा उपपति को खो कर बैठी हुई उस किसान की स्त्री का उपहास करती हुई वह बोली—"अरे नग्निके! तुम तो मुझसे भी अधिक विदुषी (मूर्ख) हो, क्योंकि न तो तुम्हें तुम्हारा पति ही मिला न जार ही अपना हो सका और धन भी हाथ से निकल गया। तुम किसकी ओर देख रही हो?" ॥ ६१ ॥

एवं तस्य कथयतः पुनरन्येन जलचरेणागत्य निवेदितं यद्—"अहो! त्वदीयं गृहमप्यपरेण महामकरेण गृहीतम्।" तच्छ्रुत्वाऽसावतिदुःखितमनास्तं गृहान्निःसारितुमुपायं चिन्तयन्नुवाच—"अहो, पश्यत मे दैवोपहतत्वम्—

मित्रं ह्यमित्रतां यातमपरं मे प्रिया मृता।
गृहमन्येन च क्रान्तं किमद्यापि भविष्यति? ॥ ६२ ॥

व्याख्या—निवेदितं = कथितं, दैवोपहतत्वं = भाग्यापहतत्वम्। अमित्रतां = शत्रुतां, प्रिया = भार्या, क्रान्तं = आक्रम्यापहृतम् ॥ ६२ ॥

हिन्दी—अभी वह मकर उपर्युक्त कथा को समाप्त ही कर रहा था कि एक दूसरे जलचर ने आकर कहा—"अरे भाई! तुम्हारे घर को भी एक दूसरे मकर ने दखल कर लिया।" उस जलचर की बात को सुनकर वह मकर बहुत दुःखित हुआ और उस आक्रामक मकर को अपने घर से निकालने का उपाय सोचते हुए उसने कहा—"ओह! मेरा दुर्भाग्य तो देखो—

इधर मेरा मित्र मेरा शत्रु बन गया और उधर स्त्री भी मर गयी। उपर्युक्त आपत्तियाँ तो थीं ही इसी मध्य मेरा घर भी किसी ने दखल कर लिया। अभी और क्या-क्या होने वाला है! कहा नहीं जा सकता ॥ ६२ ॥

अथवा युक्तमिदमुच्यते—

क्षते प्रहारा निपतन्त्यभीक्ष्णमन्नक्षये दीप्यति जाठराग्निः।
आपत्सु वैराणि समुद्भवन्ति, वामे विधौ सर्वमिदं नराणाम् ॥ ६३ ॥

तत्किं करोमि? किमनेन सह युद्धं करोमि? किं वा साम्नैव सम्बोध्य गृहान्निःसारयामि! किं वा भेदं, दानं वा करोमि? अथवा, अमुमेव वानरमित्रं पृच्छामि। उक्तञ्च—

यः पृष्ट्वा कुरुते कार्यं प्रष्टव्यान् स्वहितान् गुरून्।
न तस्य जायते विघ्नः कस्मिंश्चिदपि कर्मणि ॥ ६४ ॥

व्याख्या—क्षते=व्रणे, अभीक्ष्णं=सततमधिकञ्च, जाठराग्निः=उदरवह्निः (उदरज्वाला) वामे=विपरीते, विधौ=भाग्ये ॥ ६३ ॥ स्वहितान्=शुभचिन्तकान्, गुरून्=श्रेष्ठान्, विघ्नः=कार्यविघातः ( आपत्तिः ) ॥ ६४ ॥

हिन्दी—अथवा, यह ठीक ही कहा गया है कि—

चोट लगे हुए स्थान पर सतत चोट लगती ही रहती है। अन्न के अभाव में उदर की ज्वाला भी बढ़ जाती है। मनुष्य पर जब आपत्तियाँ आती हैं, तभी उसके शत्रुओं की भी संख्या बढ़ती है। भाग्य के विपरीत हो जाने पर मनुष्य को यही सब भोगना पड़ता है ॥ ६३ ॥

इस स्थिति में मैं क्या करूँ ? क्या चलकर उस मकर के साथ युद्ध करूँ ? या साम के द्वारा उससे अनुनय-विनय करके ही उसको अपने घर से निकाल दूँ ? अथवा, भेद या दान का अवलम्बन करूँ ? अच्छा, इस विषय मे अपने मित्र इस वानर से ही पूछता हूँ। कहा भी गया है कि—

जो व्यक्ति अपने हितैषियों और गुरुजनों से पूछकर ही कोई कार्य करता है तो उसके किसी कार्य में कोई विघ्न नहीं आता ॥ ६४ ॥

एवं सम्प्रधार्य, भूयोऽपि तमेव जम्बूवृक्षमारूढं कपिमपृच्छत्—"भो मित्र ! पश्य मे मन्दभाग्यतां, यत्—सम्प्रति गृहमपि मे बलवत्तरेण मकरेण रुद्धम्। तदहं त्वां प्रष्टुमभ्यागतः ! कथय, किं करोमि ? सामादीनामुपायानां मध्ये कस्यात्र विषयः ?" स आह—"भोः कृतघ्न ! पापचारिन् ! मया निषिद्धोऽपि किं भूयो मामनुसरसि ? नाहं तव मूर्खस्योपदेशमपि दास्यामि।"

व्याख्या-सम्प्रधार्य=विचार्य, कपिं=वानरं, मन्दभाग्यतां=भाग्यहीनतां, निषिद्धोऽपि।

हिन्दी—उक्त प्रकार से अपने मन में निश्चय करने के बाद पुनः उसी जामुन के वृक्ष पर बैठे हुए वानर के पास जाकर उसने कहा—"मित्र ! मेरा दुर्भाग्य तो देखो, कि इस समय मेरे घर को भी किसी बलवान् मगर ने आकर दखल कर लिया। मैं तुम्हारे पास यही पूछने के लिए आया हूँ। कहो, इस समय मैं क्या करूँ ? साम, दान, दण्ड और भेद, इन चारों उपायों में से किस उपाय का अवलम्बन करना इस समय मेरे लिए उपयुक्त होगा !" उत्तर में उसने कहा—"अरे कृतघ्न ! पापी ! मेरे मना करने पर भी तुम बारबार मेरा पीछा क्यों कर रहे हो ? मैं तुम्हारे जैसे मूर्ख व्यक्ति को उपदेश भी नहीं देना चाहता।"

तच्छ्रुत्वा मकरः प्राह—"भो मित्र ! सापराधस्य मे पूर्वस्नेहमनुस्मृत्य हितोपदेशं देहि।" वानर आह—"नाहं ते कथयिष्यामि, यद्भार्यावाक्येन भवताहं समुद्रे प्रक्षेप्तुं नीतः, तदेव न युक्तम् ! यद्यपि भार्या सर्वलोकादपि वल्लभा भवति, तथापि न मित्राणि बान्धवाश्च भार्यावाक्येन समुद्रे क्षिप्यन्ते। तन्मूर्ख ! मूढत्वेन नाशस्तव प्रागेव निवेदित आसीत्। यतः—

सतां वचनमादिष्टं मदेन न करोति यः।
स विनाशमवाप्नोति घण्टोष्ट्र इव सत्वरम् ॥ ९५ ॥

मकर आह—"कथमेतत्" ? सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—वल्लभा = प्रिया । मूढत्वेन = मूर्खत्वेन, प्रागेव = आदावेव, निवेदितः = कथितः । सतां = सज्जनानाम्, आदिष्टं = समाज्ञप्तं, वचनं = वाक्यं, सः सत्वरं विनाशमाप्नोति ॥ ९५ ॥

हिन्दी—वानर की बात को सुनकर मकर ने कहा—"मित्र ! अपराधी होते हुए भी मेरे पूर्व स्नेह को स्मरण करके मेरे हित-विधायक उपाय का निर्देश तो कर ही दो।" वानर ने कहा—"मैं तुमसे कुछ भी नहीं कहूँगा। तुम जो अपनी स्त्री के कहने से मुझे समुद्र में डुबोने के लिए ले गये थे, तुम्हारा वह कार्य कथमपि उचित नहीं था। यद्यपि, स्त्री विश्व में सबसे अधिक प्रिय होती है, तथापि उसके कहने से अपने मित्रों और भाइयों को समुद्र में नहीं डुबोया जाता। अरे मूर्ख ! मुझे तो पहले ही तुम्हारी मूर्खता के कारण तुम्हारा विनाश होना ज्ञात हो गया था। क्योंकि—

जो व्यक्ति अपनी मूर्खता और प्रमत्तता के कारण सज्जनों एवं हितैषियों की आज्ञा को नहीं मानता, वह घण्टाधारी उस ऊँट की तरह शीघ्र ही विनष्ट हो जाता है" ॥ ९५ ॥

मकर ने पूछा—"यह कैसे ?" वानर ने कहा—

[ १ ]

## [ घण्टोष्ट्र-कथा ]

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने उज्ज्वलको नाम रथकारः प्रतिवसति स्म। स चातीव दारिद्र्योपहतश्चिन्तितवान्—अहो, धिगियं दरिद्रतास्मद्गृहे, यतः सर्वोऽपि जनः स्वकर्मण्येव रतस्तिष्ठति। अस्मदीयः पुनर्व्यापारो नात्राधिष्ठानेऽर्हति। यतः सर्वलोकानां चिरन्तनाश्चतुर्भूमिका गृहाः सन्ति, मम एकमपि तन्नास्ति। तत्किं मदीयेन रथकारत्वेन प्रयोजनम्।" इति चिन्तयित्वा देशान्निष्क्रान्तः।

व्याख्या—रथकारः = वर्द्धकिः ( बढ़ई ), अत्राधिष्ठाने = अस्मिन्नगरे, चतुर्भूमिकाः = चतुस्तलाः, ( चार मञ्जिलों वाले )।

हिन्दी—किसी नगर में उज्ज्वलक नाम का एक बढ़ई रहता था। अपनी दरिद्रता से ऊबकर उसने अपने मन में सोचा कि "यह दरिद्रता तो मेरे घर में अपना हाथ पैर तोड़कर बैठ गयी है। इस प्रकार की दरिद्रता को धिक्कार है। इस नगर में सभी लोग अपने-अपने कार्य में रत हैं और उनको अच्छी आमदनी भी हो जाती है। किन्तु मेरे व्यापार में कोई भी लाभ नहीं हो रहा है। इस नगर में रहकर मेरा बढ़ई का व्यापार चलने वाला नहीं है। क्योंकि अन्य व्यापारियों के पास चार-चार मञ्जिल के मकान हो गये हैं, किन्तु मेरे पास एक भी मञ्जिल

का मकान नहीं है। अतः इस प्रकार से बढ़ई का व्यापार करने से क्या लाभ है?" उक्त प्रकार से सोचकर वह घर से विदेश के लिए निकल पड़ा।

यावद् किञ्चिद्वनं गच्छति, तावद्‌गह्वराकारवनगहनमध्ये सूर्यास्तमनवेलायां स्वयूथाद् भ्रष्टां प्रसववेदनया पीड्यमानामुष्ट्रीमपश्यत्। स च दासेरकयुक्तामुष्ट्रीं गृहीत्वा स्वस्थानाभिमुखः प्रस्थितः। गृहमासाद्य रज्जुं गृहीत्वा तामुष्ट्रिकां बबन्ध। ततश्च तीक्ष्णं परशुमादाय तस्याः कृते पल्लवानयनार्थं पर्वतैकदेशे गतः। तत्र च नूतनानि कोमलानि बहूनि पल्लवानि छित्त्वा शिरसि समारोप्य, तस्या अग्रे निचिक्षेप। तया च तानि शनैः शनैर्भक्षितानि।

व्याख्या—गह्वराकारवनगहनमध्ये = गुहाकारयुक्ते गहने वने, सूर्यास्तमनवेलायां = सूर्यास्तकाले, स्वयूथात् = स्वसमूहात्, भ्रष्टां = पृथग्भूतां, दासेरकः = उष्ट्रः (उष्ट्रशिशु), पल्लवः = पत्रम्।

हिन्दी—वन-मार्ग से जाते हुए उसने सूर्यास्त हो जाने पर गुहा के आकार के एक अत्यन्त गहन वन में अपने यूथ से बिछड़ी हुई एक उष्ट्री को देखा जो प्रसव की वेदना के कारण पीड़ित होकर एक स्थान पर बैठी हुई थी। शिशुयुक्त उस उष्ट्री को पकड़कर वह अपने घर की ओर चल पड़ा। घर आने के बाद वह एक तीक्ष्ण कुल्हाड़ी को लेकर उस उष्ट्री के लिए वृक्षों का पत्ता काटने के उद्देश्य से पर्वत की ओर चला गया। वहाँ पहुँचकर बहुत से कोमल पत्तों को काटकर उसने अपने सिर पर उठा लिया और ले आकर उस उष्ट्री के आगे डाल दिया। वह उष्ट्री उन पत्तों को धीरे-धीरे खाने लगी।

पश्चात्पल्लवभक्षणप्रभावादहर्निशं पीवरतनुरुष्ट्री सञ्जाता। सोऽपि दासेरको महानुष्ट्रः सञ्जातः। ततः स नित्यमेव दुग्धं गृहीत्वा, स्वकुटुम्बं परिपालयति। अथ रथकारेण वल्लभत्वाद् दासेरकग्रीवायां महती घण्टा प्रतिबद्धा। पश्चाद्रथकारो व्यचिन्तयत्—"अहो, किमन्यैर्दुष्कृतकर्मभिः। यावन्ममैतस्मादेवोष्ट्रीपरिपालनादस्य कुटुम्बस्य भव्यं सञ्जातं तत्किमन्येन व्यापारेण!"

व्याख्या—अहर्निशम् = अहोरात्रम्, पीवरतनुः = स्थूलतनुः, सः = रथकारः, वल्लभत्वात् = प्रियत्वात् (स्नेहात्), दुष्कृतकर्मभिः = कठोरपरिश्रमसाध्यैः कर्मभिः, भव्यं = कल्याणम्।

हिन्दी—वृक्ष की कोमल पत्तियों को खाने से वह उष्ट्री रातदिन मोटी होने लगी। इधर उसका बच्चा भी बढ़ कर पूर्ण ऊँट हो गया। बच्चे के बढ़ जाने के कारण वह रथकार अब ऊँटनी को दुह लिया करता था और उसी से अपने कुटुम्ब का पालन-पोषण करता था। रथकार ऊँटनी के उस बच्चे को बहुत मानता था। स्नेह के कारण उसने उसके गले में एक घण्टा भी बाँध दिया था। कुछ दिनों के बाद उसने अपने मन में सोचा कि कठिन परिश्रम करके जीविका प्राप्त करने में कोई लाभ नहीं है। जब कि केवल इसी ऊँटनी के पालने से मेरे परिवार का भरण-पोषण कुशलपूर्वक चला जा रहा है तो अन्य व्यापार करने से क्या लाभ है?"

एवं विचिन्त्य गृहमागत्य प्रियामाह—"भद्रे ! समीचीनोऽयं व्यापारः। तव संमितश्चेत्कुतोऽपि धनिकात्किञ्चिद् द्रव्यमादाय, मया गुर्जरदेशे गन्तव्यं करभग्रहणाय तावत्त्वयैतौ यत्नेन रक्षणीयौ, यावदहमपरमुष्ट्रीं नीत्वा समागच्छामि।" ततश्च गुर्जरदेशं गत्वोष्ट्री गृहीत्वा स्वगृहमागतः। किं बहुना, तेन तथा कृतं यथा तस्य प्रचुरा उष्ट्र्यः करभाश्च संमिलिताः। ततस्तेन महदुष्ट्रयूथं कृत्वा रक्षापुरुषो धृतः। तस्य प्रतिवर्षं वृत्त्या करभमेकं प्रयच्छति। अन्यच्चाहर्निशं दुग्धपानं तस्य निरूपितम्। एवं रथकारोऽपि नित्यमेवोष्ट्रीकरभव्यापारं कुर्वन् सुखेन तिष्ठति।

व्याख्या—प्रियां = स्वभार्यां, समीचीनः = युक्तः, संमितः = अनुमतः (परामर्शः) प्रचुराः = अधिकाः, करभाः = उष्ट्रशिशवः, रक्षापुरुषः = रक्षको भृत्यः, वृत्त्या = वृत्तिरूपेण।

हिन्दी—पूर्वोक्त बातों का विचार करके वह अपनी स्त्री के पास गया और उसके समक्ष अपने विचारों को व्यक्त करते हुए कहने लगा—"प्रिये ! यह व्यापार तो बहुत ही अच्छा है। यदि तुम्हारी भी राय हो, तो मैं किसी महाजन से कुछ रुपये लेकर ऊँटों को खरीदने के लिए गुजरात चला जाऊँ। मेरी अनुपस्थिति में तबतक तुम इन दोनों की देख-भाल करती रहना, जबतक कि मैं अन्य ऊँटनी को लेकर घर नहीं लौट आता हूँ।" अपनी स्त्री की राय से वह गुजरात चला गया और वहाँ से एक ऊँटनी को खरीद कर वापस लौट आया। घर आकर उसने इतनी व्यवस्था की, कि उसके पास ऊँटनियों और उष्ट्रशिशुओं का एक झुण्ड तैयार हो गया। तदनन्तर उसने उन ऊँटों का एक समूह बना दिया और उनकी रक्षा के लिए एक भृत्य भी नियुक्त कर लिया। वृत्ति के रूप में भृत्य को वह प्रतिवर्ष एक बच्चा दे दिया करता था और सायं प्रातः उसको दूध भी पीने के लिए दिया करता था। उक्त प्रकार से ऊँटों का व्यापार करता हुआ वह रथकार उसी नगर में सुख से निवास करने लगा।

अथ ते दासेरका अधिष्ठानोपवने आहारार्थं गच्छन्ति। कोमलवल्लीर्यथेच्छया भक्षयित्वा महति सरसि पानीयं पीत्वा, सायन्तनसमये मन्दं मन्दं लीलया गृहमागच्छन्ति। स च पूर्वदासेरको मदातिरेकात्पृष्ठे आगत्य मिलति। ततस्तैः कलभैरभिहितम्—"अहो, मन्दमतिरयं दासेरको यथा यूथाद्भ्रष्टः पृष्ठे स्थित्वा घण्टां वादयन्नागच्छति। यदि कस्यापि दुष्टसत्त्वस्य मुखे पतिष्यति, तन्नूनं मृत्युमवाप्स्यति।"

व्याख्या—दासेरकाः = उष्ट्रशिशवः, अधिष्ठानोपवने = नगरोपवने, वल्लीः = लताः, (शाखाग्रप्रदेशान्) पानीय = जलं, सायन्तनसमये = सूर्यास्तकाले, लीलया = क्रीडया, कलभः = उष्ट्रशिशुः, मन्दमतिः = मूर्खः, नूनं = निश्चयेन।

हिन्दी—रथकार के वे सभी ऊँट नगर के उपवन में चरने के लिए जाया करते थे। दिनभर कोमल पत्तियों को यथेच्छ खाने के बाद वे जाकर किसी बड़े तालाब में पानी पीते थे और सूर्यास्त हो जाने पर धीरे-धीरे उछलते कूदते हुए अपने स्थान पर लौट आया करते थे। किन्तु ऊँट का वह पहला बच्चा जो अब पूर्ण जवान हो चुका था, मदातिरेक के कारण पीछे ही रह जाया करता था और सबसे बाद में आकर झुण्ड में सम्मिलित होता था। उसकी उपर्युक्त

आदत को देखकर अन्य शिशुओं ने आपस में यह विचार किया कि यह ऊँट अत्यन्त मूर्ख है। यूथ से पृथक् होकर घण्टा बजाता हुआ जिस प्रकार यह सबसे पीछे आता है, उससे यह निर्विवाद सिद्ध है कि यदि संयोग से यह कभी किसी दुष्ट जीव के सामने पड़ गया तो अवश्य मारा जायगा।

अथैकदा तैर्निषिद्धः सन्नपि स तद्वचने कर्णमदत्त्वैव मदातिरेकाद् घण्टां वादयन् वनं प्रविष्टः। इत्थं तस्य तद्वनं गाहमानस्य तत्रस्थः कश्चित्सिंहो घण्टारवमाकर्ण्य शब्दानुसारेण दृष्टिं निपात्यावलोकयति—यदुष्ट्रीदासेरकाणां यूथं गच्छति। स तु पुनः प्रतिदिवसमिव पृष्ठे क्रीडां कुर्वन् वल्लरीश्चरन् यावत्तिष्ठति, तावदन्ये दासेरकाः पानीयं पीत्वा स्वगृहे गताः। सोऽपि वनान्निष्क्रम्य यावद् दिशोऽवलोकयति, तावन्न कञ्चिन्मार्गं पश्यति, वेत्ति वा। ततः यूथाद् भ्रष्टो मन्दं मन्दं बृहच्छब्दं कुर्वन् यावत्कियद् दूरं गच्छति, तावत्तच्छब्दानुसारी सिंहोऽपि क्रमं कृत्वा निभृतोऽग्रे व्यवस्थितः।

व्याख्या—तैः=यूथस्थदासेरकैः, मदातिरेकात्=दर्पात्, गाहमानस्य=सेव्यमानस्य, रवं=शब्दं, सः=उष्ट्रशिशुः, दिशोऽवलोकयति=इतस्ततोऽवलोकयति, वेत्ति=जानाति, क्रमं कृत्वा=आक्रमणोपायं विधाय, निभृतः=सुगुप्तः।

हिन्दी—किसी दिन उन उष्ट्रशिशुओं के मना करने पर भी उनकी बातों पर ध्यान न देकर वह ऊँट मदातिरेक के कारण घण्टा को बजाता हुआ वन में घुस गया। वन में घुसकर वह घण्टा बजाता हुआ इधर-उधर घूम रहा था। घण्टे की ध्वनि सुनकर एक सिंह उस ध्वनि की टोह में लग गया और अपनी दृष्टि फैलाकर इधर-उधर देखने लगा। उसने देखा कि ऊँटनियों और उनके शिशुओं का एक यूथ वन में चला जा रहा है।

वह ऊँट आज भी नित्य की भाँति सबसे पीछे एकाकी उछल-कूद रहा था और वृक्षों की पत्तियाँ चर रहा था। उधर वह अभी चर ही रहा था और इधर उसके यूथ के अन्य ऊँट पानी पीकर अपने स्थान पर लौट आये थे। वह एकाकी वन से निकलकर इधर-उधर दिशाओं की ओर देखने लगा किन्तु कोई भी मार्ग उसकी दृष्टि में नहीं आया। वह अपने मार्ग को पहचान भी नहीं पा रहा था। अन्त में निराश होकर वह एक ओर चल दिया। उसके गले में बँधा हुआ वह घण्टा बजता जा रहा था। अभी वह कुछ ही दूर जा सका था कि उसके घण्टे की ध्वनि को सुनता हुआ वह सिंह आक्रमण की तैयारी करके गुप्त रूप से उसके मार्ग में आगे आकर बैठ गया।

ततो यावदुष्ट्रः समीपमागतः, तावत्सिंहेन लम्भयित्वा ग्रीवायां गृहीतो मारितश्च। अतोऽहं ब्रवीमि—"सतां वचनमादिष्टम्" इति।

अथ तच्छ्रुत्वा मकरः प्राह—"भद्र!

प्राहुः साप्तपदं मैत्रं जनाः शास्त्रविचक्षणाः।
मित्रतां च पुरस्कृत्य किञ्चिद्वक्ष्यामि तच्छृणु॥ ६६॥

उपदेशप्रदातॄणां नराणां हितमिच्छताम् ।
परस्मिन्निह लोके च व्यसनं नोपपद्यते ॥ ६७ ॥

**व्याख्या**—लम्भयित्वा = कूर्दयित्वा ( झपटकर )। मैत्रं = मित्रत्वम् ॥६६॥ हितमिच्छताम् = परेषां हितं कामयताम्, उपदेशप्रदातॄणां = परोपदेशकानां, परस्मिन् = स्वर्गे, व्यसनं = दुखं, नोपपद्यते = नोपजायते ॥ ६७ ॥

**हिन्दी**—जब वह ऊँट सिंह के समीप आ गया तो उसने झपटकर उसकी ग्रीवा (गर्दन) को पकड़ लिया और उसे मार डाला।

उक्त कथा को सुनाने के बाद वानर ने कहा—"इसीलिए मैं कहता हूँ कि जो व्यक्ति श्रेष्ठ जनों और अपने हितैषियों की बात को नहीं मानता है, वह ऊँट की ही तरह मारा जाता है।"

वानर की बात सुनकर मकर ने कहा—"भद्र ! विद्वानों का कथन है कि एक साथ सात पद चलने मात्र से ही सज्जन लोग दूसरों को अपना मित्र मान लिया करते हैं। मैं तो तुम्हारे साथ बहुत दिनों तक एक साथ बैठा हूँ और बातचीत की है। अतः अपनी पुरानी मित्रता को सामने रखकर मैं तुमसे एक बात कहना चाहता हूँ। कृपापूर्वक मेरी उस बात को सुन लो ॥ ६६ ॥

दूसरों का हित चाहने वाले एवं दूसरों को उचित परामर्श (उपदेश) देने वाले व्यक्तियों को, स्वर्ग हो या यह लोक हो, कहीं भी कभी दुःख नहीं होता ॥ ६७ ॥

**तत्सर्वथा कृतघ्नस्यापि मे कुरु प्रसादमुपदेशप्रदानेन । उक्तञ्च—**

**उपकारिषु यः साधुः साधुत्वे तस्य को गुणः ? ।**
**अपकारिषु यः साधुः स साधुः सद्भिरुच्यते" ॥ ६८ ॥**

**तदाकर्ण्य वानरः प्राह—"भद्र ! यद्येवं, तर्हि तत्र गत्वा तेन सह युद्धं कुरु ।**

**उक्तञ्च—**

**हतस्त्वं प्राप्स्यसि स्वर्गं जीवन् गृहमथो यशः ।**
**युध्यमानस्य ते भावि गुणद्वयमनुत्तमम् ॥ ६९ ॥**
**उत्तमं प्रणिपातेन शूरं भेदेन योजयेत् ।**
**नीचमल्पप्रदानेन समशक्तिं पराक्रमैः" ॥ ७० ॥**

**मकरः प्राह—"कथमेतत्" ? सोऽब्रवीत्—**

**व्याख्या**—कृतघ्नस्य = मित्रद्रोहयुक्तस्य, प्रसादं = कृपां, साधुः = सज्जनः, अपकारिषु = शत्रुषु, सद्भिः = सज्जनै ( विद्वद्भिः ) ॥ ६८ ॥ हतः = मृतः, गुणद्वयं = स्वर्गं यशश्च उत्तमं = श्रेष्ठं, प्रणिपातेन = विनम्रतया, भेदेन = उपजापेन, अल्पप्रदानेन = सन्धिना ( स्वल्पधनप्रदानेनेत्यर्थः ) समशक्तिं = तुल्यशक्तिमन्तं, पराक्रमैः = युद्धादिभिः ॥ ६९-७० ॥

आदत को देखकर अन्य शिशुओं ने आपस में यह विचार किया कि यह ऊँट अत्यन्त मूर्ख है। यूथ से पृथक् होकर घण्टा बजाता हुआ जिस प्रकार यह सबसे पीछे आता है, उससे यह निर्विवाद सिद्ध है कि यदि संयोग से यह कभी किसी दुष्ट जीव के सामने पड़ गया तो अवश्य मारा जायगा।

**अथैकदा तैर्निषिद्धः सन्नपि स तद्वचने कर्णमदत्त्वैव मदातिरेकाद् घण्टां वादयन् वनं प्रविष्टः। इत्थं तस्य तद्वनं गाहमानस्य तत्रस्थः कश्चित्सिंहो घण्टारवमाकर्ण्य शब्दानुसारेण दृष्टिं निपात्यावलोकयति—यदुष्ट्रीदासेरकाणां यूथं गच्छति। स तु पुनः प्रतिदिवसमिव पृष्ठे क्रीडां कुर्वन् वल्लरीश्चरन् यावत्तिष्ठति, तावदन्ये दासेरकाः पानीयं पीत्वा स्वगृहे गताः। सोऽपि वनान्निष्क्रम्य यावद् दिशोऽवलोकयति, तावन्न कञ्चिन्मार्गं पश्यति, वेत्ति वा। ततः यूथाद् भ्रष्टो मन्दं मन्दं बृहच्छब्दं कुर्वन् यावत्कियद् दूरं गच्छति, तावत्तच्छब्दानुसारी सिंहोऽपि क्रमं कृत्वा निभृतोऽग्रे व्यवस्थितः।**

व्याख्या—तैः=यूथस्थदासेरकैः, मदातिरेकात्=दर्पात्, गाहमानस्य=सेव्यमानस्य, रवं=शब्दं, सः=उष्ट्रशिशुः, दिशोऽवलोकयति=इतस्ततोऽवलोकयति, वेत्ति=जानाति, क्रमं कृत्वा=आक्रमणोपायं विधाय, निभृतः=सुगुप्तः।

हिन्दी—किसी दिन उन उष्ट्रशिशुओं के मना करने पर भी उनकी बातों पर ध्यान न देकर वह ऊँट मदातिरेक के कारण घण्टा को बजाता हुआ वन में घुस गया। वन में घुसकर वह घण्टा बजाता हुआ इधर-उधर घूम रहा था। घण्टे की ध्वनि सुनकर एक सिंह उस ध्वनि की टोह में लग गया और अपनी दृष्टि फैलाकर इधर-उधर देखने लगा। उसने देखा कि ऊँटनियों और उनके शिशुओं का एक यूथ वन में चला जा रहा है।

वह ऊँट आज भी नित्य की भाँति सबसे पीछे एकाकी उछल-कूद रहा था और वृक्षों की पत्तियाँ चर रहा था। उधर वह अभी चर ही रहा था और इधर उसके यूथ के अन्य ऊँट पानी पीकर अपने स्थान पर लौट आये थे। वह एकाकी वन से निकलकर इधर-उधर दिशाओं की ओर देखने लगा किन्तु कोई भी मार्ग उसकी दृष्टि में नहीं आया। वह अपने मार्ग को पहचान भी नहीं पा रहा था। अन्त में निराश होकर वह एक ओर चल दिया। उसके गले में बँधा हुआ वह घण्टा बजता जा रहा था। अभी वह कुछ ही दूर जा सका था कि उसके घण्टे की ध्वनि को सुनता हुआ वह सिंह आक्रमण की तैयारी करके गुप्त रूप से उसके मार्ग में आगे आकर बैठ गया।

**ततो यावदुष्ट्रः समीपमागतः, तावत्सिंहेन लम्भयित्वा ग्रीवायां गृहीतो मारितश्च। अतोऽहं ब्रवीमि—"सतां वचनमादिष्टम्" इति।**

**अथ तच्छ्रुत्वा मकरः प्राह—"भद्र!**

**प्राहुः साप्तपदं मैत्रं जनाः शास्त्रविचक्षणाः।**



**मित्रतां च पुरस्कृत्य किञ्चिद्वक्ष्यामि तच्छृणु॥ ६६॥**

उपदेशप्रदातॄणां नराणां हितमिच्छताम् ।
परस्मिन्निह लोके च व्यसनं नोपपद्यते ॥ ६७ ॥

व्याख्या—लम्भयित्वा = कूर्दयित्वा ( झपटकर ) । मैत्रं = मित्रत्वम् ॥६६॥ हितमिच्छताम् = परेषां हितं कामयताम्, उपदेशप्रदातॄणां = परोपदेशकानां, परस्मिन् = स्वर्गे, व्यसनं = दुःखं, नोपपद्यते = नोपजायते ॥ ६७ ॥

हिन्दी—जब वह ऊँट सिंह के समीप आ गया तो उसने झपटकर उसकी ग्रीवा (गर्दन) को पकड़ लिया और उसे मार डाला।

उक्त कथा को सुनाने के बाद वानर ने कहा—"इसीलिए मैं कहता हूँ कि जो व्यक्ति श्रेष्ठ जनों और अपने हितैषियों की बात को नहीं मानता है, वह ऊँट की ही तरह मारा जाता है।"

वानर की बात सुनकर मकर ने कहा—"भद्र ! विद्वानों का कथन है कि एक साथ सात पद चलने मात्र से ही सज्जन लोग दूसरों को अपना मित्र मान लिया करते हैं। मैं तो तुम्हारे साथ बहुत दिनों तक एक साथ बैठा हूँ और बातचीत की है। अतः अपनी पुरानी मित्रता को सामने रखकर मैं तुमसे एक बात कहना चाहता हूँ। कृपापूर्वक मेरी उस बात को सुन लो ॥ ६६ ॥

दूसरों का हित चाहने वाले एवं दूसरों को उचित परामर्श ( उपदेश ) देने वाले व्यक्तियों को, स्वर्ग हो या यह लोक हो, कहीं भी कभी दुःख नहीं होता ॥ ६७ ॥

तत्सर्वथा कृतघ्नस्यापि मे कुरु प्रसादमुपदेशप्रदानेन । उक्तञ्च—

उपकारिषु यः साधुः साधुत्वे तस्य को गुणः ? ।
अपकारिषु यः साधुः स साधुः सद्भिरुच्यते" ॥ ६८ ॥

तदाकर्ण्य वानरः प्राह—"भद्र ! यद्येवं, तर्हि तत्र गत्वा तेन सह युद्धं कुरु ।

उक्तञ्च—

हतस्त्वं प्राप्स्यसि स्वर्गं जीवन् गृहमथो यशः ।
युध्यमानस्य ते भावि गुणद्वयमनुत्तमम् ॥ ६९ ॥
उत्तमं प्रणिपातेन शूरं भेदेन योजयेत् ।
नीचमल्पप्रदानेन समशक्तिं पराक्रमैः" ॥ ७० ॥

मकरः प्राह—"कथमेतत्" ? सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—कृतघ्नस्य = मित्रद्रोहयुक्तस्य, प्रसादं = कृपां, साधुः = सज्जनः, अपकारिषु = शत्रुषु, सद्भिः = सज्जनैः ( विद्वद्भिः ) ॥ ६८ ॥ हतः = मृतः, गुणद्वयं = स्वर्गं यशश्च उत्तमं = श्रेष्ठं, प्रणिपातेन = विनम्रतया, भेदेन = उपजापेन, अल्पप्रदानेन = स्वल्पधनप्रदानेनेत्यर्थः ) समशक्तिं = तुल्यशक्तिमन्तं, पराक्रमैः = युद्धादिभिः ॥ ६९–७० ॥

हिन्दी—यद्यपि मैं कृतघ्न मित्र हूँ, तथापि समयोचित परामर्श देने की कृपा तो मुझपर कर ही दो। कहा भी गया है कि—

जो व्यक्ति केवल उपकारियों के ही प्रति सज्जनता का व्यवहार करते हैं, उनकी सज्जनता से क्या लाभ है ? सज्जन व्यक्ति तो वह है, जो अपने शत्रुओं के प्रति भी सज्जनता का ही व्यवहार करता हो" ॥ ६८ ॥

मकर की बात को सुनकर वानर ने कहा—"भद्र ! यदि ऐसी ही बात है, तो वहाँ जाकर उसके साथ युद्ध करो। विद्वानों ने कहा भी है कि—

युद्ध में यदि तुम मारे भी जाओगे तो स्वर्ग की ही प्राप्ति होगी और यदि भाग्य से जीवित बच गये, तो घर तो मिलेगा ही साथ में यश भी मिलेगा। अतः युद्ध करने में दोनों ही स्थिति में उत्तम फलों की प्राप्ति होगी ॥ ६९ ॥

नीतिशास्त्र का भी कथन है कि सबल एवं उत्तम प्रकृति के शत्रुओं के समक्ष मनुष्य को विनम्रतापूर्वक आत्मसमर्पण कर देना चाहिए। शत्रु शूर एवं लड़ाकू हो तो उसके साथ भेदनीति का अवलम्बन करना चाहिए। यदि शत्रु अपने से निर्बल होते हुए भी नीच प्रकृति का हो, तो कुछ दे-लेकर उसके साथ सन्धि कर लेनी चाहिए और समान शक्ति-सम्पन्न शत्रु के साथ युद्ध करके ही उसको शान्त करना चाहिए ॥ ७० ॥

मकर ने पूछा—"यह कैसे ?" वानर ने उत्तर में कहा—

[ १० ]

## ( चतुरकशृगाल-कथा )

आसीत्कस्मिंश्चिद्वनोद्देशे महाचतुरको नाम शृगालः। तेन कदाचिदरण्ये स्वयं मृतो गजः समासादितः। स तस्य समन्तात्परिभ्रमति, परं कठिनां त्वचं भेत्तुं न शक्नोति। अथात्रावसरे इतश्चेतश्च विचरन् कश्चित्सिंहस्तत्रैव प्रदेशे समाययौ। अथ सिंहं समागतं दृष्ट्वा स क्षितितलविन्यस्तमौलिमण्डलः, संयोजितकरयुगलः सविनयमुवाच—"स्वामिन् ! त्वदीयोऽहं लागुडिकः स्थितस्त्वदर्थं गजमिमं रक्षामि। तदेनं भक्षयतु स्वामी।"

व्याख्या—अरण्ये=वने, समन्तात्=सर्वासु दिक्षु (चारों ओर), कठिनां=दुर्भेद्यां, क्षितितलविन्यस्तमौलिमण्डलः=विहितप्रणामः (क्षितितले विन्यस्तं मौलिमण्डलं येन सः), संयोजितकरयुगलः=कृताञ्जलिः, लागुडिकः=याष्टीकः।

हिन्दी—किसी वन में महाचतुरक नामक एक शृगाल रहता था। एक दिन वन में घूमते हुए उसने एक गज देखा, जो मर कर जमीन पर पड़ा हुआ था। वह शृगाल उस गज के चारों ओर घूम रहा था किन्तु उसके कठोर चमड़े को काट नहीं पा रहा था। इसी बीच में इधर-उधर घूमता हुआ एक सिंह कहीं से वहाँ आया। सिंह को देखते ही वह दौड़कर उसके

पैरों पर गिर पड़ा और अपने दोनों हाथ जोड़कर विनयपूर्वक बोला—"स्वामिन् ! मैं आपका सिपाही ( लठैत ) हूँ । यहाँ बैठकर मैं आपके लिए इस गज की रक्षा कर रहा हूँ । अतः महाराज इसका भक्षण करें ।"

तं प्रणतं दृष्ट्वा सिंहः प्राह—"भो ! नाहमन्येन हतं सत्त्वं कदाचिदपि भक्षयामि ।

उक्तञ्च—

वनेऽपि सिंहाः मृगमांसभक्ष्याः बुभुक्षिता नैव तृणं चरन्ति ।
एवं कुलीना व्यसनाभिभूताः, न नीतिमार्गं परिलङ्घयन्ति ॥ ७१ ॥

तत्तवैव गजोऽयं मया प्रसादीकृतः ।"

तच्छ्रुत्वा शृगालः सानन्दमाह—"युक्तमिदं स्वामिनो निजभृत्येषु ।

उक्तञ्च यतः—

अन्त्यावस्थोऽपि महान् स्वामिगुणान्नो जहाति शुद्धतया ।
न श्वेतभावमुज्झति शङ्खः शिखिभुक्तमुक्तोऽपि" ॥ ७२ ॥

व्याख्या—प्रणतं=नतं, सत्त्वं=जीवं, मृगमांसभक्ष्याः=मृगमांसाशिनः, ( मृगमांसमेव भक्ष्यं येषां ते ), बुभुक्षिताः=क्षुधया पीडिताः सन्तोऽपि, तृणं=घासं, न चरन्ति न भक्षयन्ति, व्यसनाभिभूताः=दुःखिताः ( विपद्ग्रस्ताः ), कुलीनाः=आभिजात्याः, नीतिमार्गं=नयमार्गं, नोल्लङ्घयन्ति ॥ ७१ ॥ प्रसादीकृतः सुप्रसन्नेन दत्तः, महान्=श्रेष्ठो जनः, अन्त्यावस्थोऽपि=मृत्युना संगृहीतोऽपि, स्वामिगुणान्=प्रभुगुणान्, न जहाति=न त्यजति । यथा—शिखिभुक्तमुक्तः=अग्निना प्रदग्धोऽपि, शङ्खः=कम्बुः, श्वेतभावं न त्यजतीति भावः ॥ ७२ ॥

हिन्दी—उसको अत्यन्त विनम्र देखकर सिंह ने कहा—"अरे भाई ! मैं तो दूसरे का मारा हुआ जीव कभी खाता ही नहीं हूँ । कहा भी गया है कि—

जैसे वन में निवास करने वाले और मृगों का मांस खाने वाले सिंह बुभुक्षित होने पर भी कभी घास नहीं चरते, उसी प्रकार कुलीन व्यक्ति आपत्तियों में पड़ जाने पर भी कभी नीति मार्ग का उल्लङ्घन नहीं करते ॥ ७१ ॥

अतः इस गज को मैंने पुरस्कार के रूप में तुम्हें दे दिया है । तुम्हीं इसको खा जाओ ।" सिंह की बात को सुनकर शृगाल ने प्रसन्न होते हुये कहा—"अपने भृत्यों के प्रति किया गया स्वामी का यह व्यवहार अत्यन्त उचित है । कहा भी गया है कि—

जैसे—शङ्ख अग्नि में जलकर भस्म हो जाने पर भी अपने स्वाभाविक स्वच्छ गुण ( रङ्ग ) का परित्याग नहीं करता है, उसी प्रकार महान् एवं सद्गुणों से युक्त स्वामी विपद्ग्रस्त हो जाने पर भी अपनी स्वाभाविक शुद्धता तथा कुलीनता का परित्याग नहीं करता ॥ ७२ ॥

अथ सिंहे गते कश्चिद् व्याघ्रः समाययौ । तमपि दृष्ट्वासौ व्यचिन्तयत्—"अहो; एकस्तावद् दुरात्मा प्रणिपातेनापवाहितः तत्कथमिदानीमेनमपवाहयिष्यामि ! नूनं शूरोऽयम् । न खलु भेदं विना साध्यो भविष्यति । उक्तञ्च यतः—

हिन्दी—गदहे के वाक्य को सुनकर शृगाल ने कहा—"माम ! आपत्ति को व्यर्थ निमन्त्रण देने से क्या शुभ है ? हम लोग यहाँ चोरी करने के लिये आये हैं। चोरों और व्यभिचारियों को चाहिए कि वे शान्त और अपने को छिपाते रहें। अतः मौन रहना ही ठीक होगा। क्योंकि कहा गया है—"यदि अपना जीवन प्रिय हो तो जिस व्यक्ति को खाँसी आती हो उसे चोरी नहीं करनी चाहिये। अधिक सोने वाले व्यक्ति को परस्त्री-गमन नहीं करना चाहिये और रोगी व्यक्ति को जीभ नहीं चलाना चाहिये (जीभचटोरी नहीं करनी चाहिये) ॥ ४९ ॥

दूसरी बात यह भी है कि आपके गाने का स्वर मधुर नहीं है। शङ्ख की ध्वनि की तरह दूर से ही सुनाई पड़ जाता है। यहाँ खेत में रखवाले सोये रहते हैं। यदि वे जग गये तो वध या बन्धन दो में से एक का होना अनिवार्य है। अतः शान्त होकर इस अमृततुल्य ककड़ी को खाओ और व्यर्थ गाने के फेर में मत पड़ो।"

शृगाल के उक्त वाक्य को सुनकर गर्दभ ने कहा—"जंगली होने के कारण तुम संगीत का रस नहीं जान सकते हो, इसीलिये ऐसा कह रहे हो। देखो, कहा गया है कि—

शरत्कालीन चन्द्रिका से जब निशीथ का अन्धकार दूर हो जाता है, और अपना प्रिय व्यक्ति पास में खड़ा रहता है, उस समय गाये गये संगीत का अमृततुल्य रस भाग्यशाली व्यक्तियों के ही कान में प्रवेश कर पाता है" ॥ ५० ॥

**शृगाल आह—"माम ! अस्त्येतत्, परं न वेत्सि त्वं गीतम्। केवलमुन्नदसि। तत्किं तेन स्वार्थभ्रंशकेन ?"**

**रासभ आह—"धिग्धिङ्मूर्ख ! किमहं न जानामि गीतम् ? तद्यथा तस्य भेदान् शृणु—**

> **सप्त स्वरास्त्रयो ग्रामा मूर्च्छनाश्चैकविंशतिः।**
> **तानास्त्वेकोनपञ्चाशत्तिस्रो मात्रा लयास्त्रयः ॥ ५१ ॥**
> **स्थानत्रयं यतीनां च षडास्यानि रसा नव।**
> **रागाः षट्त्रिंशतिर्भावाश्चत्वारिंशत्ततः स्मृताः ॥ ५२ ॥**
> **पञ्चाशीत्यधिकं ह्येतद्गीताङ्गानां शतं स्मृतम्।**
> **स्वयमेव पुरा प्रोक्तं भरतेन श्रुतेः परम् ॥ ५३ ॥**
> **नान्यद्गीतात्प्रियं लोके देवानामपि दृश्यते।**
> **शुष्कस्नायुस्वराह्लादात् त्र्यक्षं जग्राह रावणः ॥ ५४ ॥**

**व्याख्या**—अस्त्येतत् = सत्यमेतत् (यह सत्य है), उन्नदसि = उच्चैः शब्दं करोषि (केवल चिल्लाते हो), स्वार्थभ्रंशकेन = स्वार्थापहारकेण (स्वार्थ को नष्ट करनेवाले), तस्य भेदान् = संगीतस्यावयवान् (संगीत के भेद)–

सप्तस्वराः = सप्तस्वरभेदाः, "षड्जर्षभगान्धारमध्यमाः। पञ्चमो धैवतश्चाथ निषाद इति सप्त ते" इति सप्तस्वराः (षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत, निषाद ये सात स्वर के

भेद होते हैं ), ग्रामाः=स्वरसमूहाः ( षड्ज, मध्यम, निषादसंज्ञकाः ) ( स्वरों के समूह ), मूर्च्छना=स्वरस्यारोहावरोहः ( स्वरों के आरोहावरोह ), तानाः=तालाः ( ४९ तालों के भेद हैं ), मात्राः=ह्रस्वदीर्घप्लुताख्याः ( ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, तीन मात्रायें होती हैं ), स्थानम्=स्वरनिर्गमस्थानम् ( उरः, कण्ठः, शिरस्त्रयः स्थानभेदाः ) ( उर, कण्ठ तथा शिर तीन स्थानों के भेद हैं ), यतीनां=विरामाणां ( ३ यति के भेद होते हैं ), आस्यानि=मुखानि ( मुख ), रसाः=नवरसभेदाः ( श्रृंगार, हास्य, करुण, रौद्र, भयानक, वीर, बीभत्स, अद्भुत तथा शान्त ये नव रस के भेद हैं ), रागाः=रागिण्यः ( रागिनियाँ ), गीतांगानां=गीतावयवानां ( गीत के अंग ), श्रुतेः परं=वेदस्य सारभूतं तत्त्वं, श्रवणसुखदं वा ( वेदों के बाद पाँचवाँ वेद ), प्रोक्तं=कथितम् ( कहा है )। शुष्कस्नायुः=तन्त्री, स्वराह्लादात्=स्वरालापात् ( स्वरों के आलाप से ), त्र्यक्षं=त्रिनेत्रं शिवम् ( शिव को ) जग्राह=प्रीणयामास ( प्रसन्न किया था ) ॥ ५१-५४ ॥

हिन्दी—गर्दभ के दुराग्रह को सुनकर श्रृगाल ने कहा—"मामा ! तुम ठीक कहते हो, किन्तु तुम्हें गाना तो आता नहीं है केवल जोर जोर से रेंकते हो। अतः व्यर्थ में स्वार्थ की हानि करने से क्या लाभ है ?"

यह सुनकर गर्दभ ने कहा—"अरे मूर्ख ! क्या मैं गाना ही नहीं जानता हूँ ? अच्छा तो संगीत के जितने भेद होते हैं उनको बताता हूँ सुनो—

स्वरों के सात भेद होते हैं। स्वरों के तीन समूह होते हैं जिनको ग्राम कहा गया है। संगीत में इक्कीस मूर्च्छनायें होती हैं। उनचास ताल होते हैं। स्वरों की तीन मात्रायें होती हैं और तीन ही लय होते हैं ॥ ५१ ॥

स्वरों के तीन उद्गम स्थान होते हैं। यति के भी तीन भेद कहे गये हैं। आस्य प्रारंभ छह प्रकार के होते हैं। रसों की संख्या नौ होती है। रागों के छत्तीस भेद बताये गये हैं और भावों के चालीस भेद बताये गये हैं ॥ ५२ ॥

पञ्चमवेद-स्वरूप तथा श्रवणसुखद संगीत शास्त्र के इन एक सौ पचासी भेदों को संगीत के प्रवर्तक आचार्य भरत मुनि ने स्वयं कहा है ॥ ५३ ॥

मनुष्यों की तो बात हो छोड़ दो, देवताओं को भी संगीत से बढ़कर कोई वस्तु प्रिय नहीं होती है। रावण ने तन्त्री के स्वरालापों से ही भगवान् शिव को सन्तुष्ट किया था ॥ ५४ ॥

तत्कथं भगिनीसुत ! मामनभिज्ञं वदन्निवारयसि ?"

श्रृगाल आह—"माम ! यद्येवं तदहं तावद् वृतेर्द्वारस्थितः क्षेत्रपालमवलोकयामि, त्वं पुनः स्वेच्छया गीतं कुरु।"

तथाऽनुष्ठिते रासभरटनमाकर्ण्य, क्षेत्रपः क्रोधात् दन्तान्घर्षयन् प्रधावितः। यावद्रासभो दृष्टस्तावल्लगुडप्रहारैस्तथा हतो, यथा प्रताडितो भूपृष्ठे पतितः। ततश्च सच्छिद्रमुलूखलं तस्य गले बद्ध्वा क्षेत्रपालः प्रसुप्तः। रासभोऽपि स्वजातिस्वभावाद् गतवेदनः क्षणेनाऽभ्युत्थितः।

उक्तं च–

"सारमेयस्य चाऽश्वस्य रासभस्य विशेषतः ।
मुहूर्तात्परतो न स्यात्प्रहारजनिता व्यथा" ॥ ५५ ॥

ततस्तमेवोलूखलमादाय वृतिं चूर्णयित्वा पलायितुमारब्धः । अत्रान्तरे श्रृगालोऽपि दूरादेव तं दृष्ट्वा सस्मितमाह—

"साधु मातुल । गीतेन, मया प्रोक्तोऽपि न स्थितः ।
अपूर्वोऽयं मणिर्बद्धः सम्प्राप्तं गीतलक्षणम् ॥ ५६ ॥

"तद्भवानपि मया वार्यमाणोऽपि न स्थितः ।"

तत् श्रुत्वा चक्रधर आह—"भो मित्र सत्यमेतत् । अथवा साध्विदमुच्यते—

"यस्य नास्ति स्वयं प्रज्ञा मित्रोक्तं न करोति यः ।
स एव निधनं याति, यथा मन्थरकौलिकः ॥" ५७ ॥

सुवर्णसिद्धिराह—"कथमेतत् ?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—अनभिज्ञम् = अज्ञातारं ( अनभिज्ञ समझ कर ), रासभरटनं = गर्दभरवम् ( गदहे का रेंकना ), क्षेत्रपः = क्षेत्रपालः ( खेत का रखवाला ), प्रताडितः = हतः ( मार खाकर ), भूपृष्ठे = पृथिव्याम् ( जमीन पर ), गतवेदनः = विगतदुःख ( दुःख को भूलकर ). अभ्युत्थितः = उत्थितः ( उठ गया ) ।

सारमेयस्य = कुक्कुरस्य ( कुत्ते की ), प्रहारजनिता = प्रहारजन्या ( मार की), व्यथा = पीडा ( पीड़ा ), मुहूर्तात्परतः = क्षणात्परा ( एक क्षण से अधिक ), न स्यात् = न भवति ( नहीं रहती है ) ॥ ५५ ॥

वृतिं चूर्णयित्वा = वृतिं विदार्य ( घेरे को तोड़कर ), सस्मितं = प्रहसन् ( मुस्कराकर ), आह = अकथयत् ( कहा ) ।

प्रज्ञा = बुद्धिः ( बुद्धि ) मित्रोक्तं = सुहृद्वचनं ( मित्र का कहना ), निधनं = मृत्युं ( मृत्यु को ), याति = गच्छति ( प्राप्त होता है ) ॥ ५७ ॥

हिन्दी—संगीत के पूर्वोक्त भेदों को सुनाने के बाद गर्दभ ने कहा—भागिनेय ! इतना जानते हुए भी मुझे अनभिज्ञ कहकर मना क्यों करते हो ?"

श्रृगाल ने उत्तर में कहा—"मामा ! यदि ऐसी बात है तो; मैं घेरे के बाहर बैठ कर खेत के रखवाले को देखता हूँ, तुम निश्चित होकर यथेच्छ गाओ।"

श्रृगाल के चले जाने के बाद गर्दभ ने जोर-जोर से रेंकना प्रारम्भ कर दिया । उसकी आवाज को सुनकर क्रोधातुर क्षेत्रपाल अपने दांतों को पीसता हुआ दौड़ा । खेत में पहुँच कर जब उसने गदहे को देखा तो डण्डे से इस प्रकार पीटना शुरू किया कि वह गर्दभ मार खाकर वहीं धराशायी हो गया । जी भर कर पीटने बाद क्षेत्रपाल ने एक सछिद्र उलूखल को ले आकर उसके गले में बाँध दिया और पुनः जाकर सो गया । क्षेत्रपाल के जाते ही वह गदहा अपने

जातिगत स्वभाव के कारण उस मार को भूल कर तत्काल उठ कर खड़ा हो गया। कहा भी गया है कि—

कुत्ते, घोड़े तथा विशेष कर गदहे की मार जनित पीड़ा केवल कुछ ही क्षणों तक रहती है।

गदहे ने उलूखल के साथ खेत के घेरे को तोड़कर वहाँ से भागना आरम्भ कर दिया। शृगाल ने दूर से ही जब उसको इस प्रकार भागते हुए देखा तो मुस्करा कर कहा—

"मैंने कितना मना किया कि गाना रहने दो किन्तु मेरे मना करने पर भी तुमने गाया ही। देखो, यह कितना सुन्दर मणि तुम्हारे गले में बाँध दिया गया है। वस्तुतः तुमको गाने का उचित पुरस्कार अब मिला है" ॥ ५६ ॥

इस कथा को सुनाने के बाद सुवर्णसिद्धि ने कहा—"आप भी मेरे मना करने पर नहीं रुके थे।"

यह सुनकर चक्रधर ने कहा—मित्र! तुम सत्य कहते हो। अथवा किसी ने ठीक ही कहा है—"जो स्वयं तो बुद्धिहीन है ही, मित्र का कहना भी नहीं मानता है वह व्यक्ति मन्थर नाम के जुलाहे की तरह मृत्यु को प्राप्त हो जाता है" ॥ ५७ ॥

सुवर्णसिद्धि ने पूछा—"कैसे?"

उसने कहा—

☆

## ७. मन्थरकौलिक-कथा

"कस्मिंश्चिदधिष्ठाने मन्थरको नाम कौलिकः प्रतिवसति स्म। तस्य कदाचित् पटकर्माणि कुर्वतः सर्वपटकर्मकाष्ठानि भग्नानि। ततः स कुठारमादाय वने काष्ठार्थं गतः। स च समुद्रतटे यावद्‌भ्रमन् प्रयातः, तावत्तत्र शिंशपापादपस्तेन दृष्टः। ततश्चिन्तितवान्—"महानयं वृक्षो दृश्यते। तदनेन कर्तितेन प्रभूतानि पटकर्मोपकरणानि भविष्यन्ति।" इत्यवधार्य तस्योपरि कुठारमुत्क्षिप्तवान्।

व्याख्या—कौलिकः = तन्तुवायः (जुलाहा), पटकर्माणि = वस्त्रनिर्माणकार्याणि (कपड़ा बुनने का कार्य), पटकर्मकाष्ठानि = वस्त्रनिर्माणोपकरणानि (तुरी वेमा आदि), भग्नानि = त्रुटितानि (टूट गये)। कुठारमादाय = परशुं गृहीत्वा (कुल्हाड़ी लेकर), तत्र = समुद्रतीरे (समुद्र के किनारेपर), शिंशपावृक्षः (शीशम का वृक्ष), कर्तितेन = छिन्नेन (काटने से), पटकर्मोपकरणानि = तुरीवेमादीनि, वस्त्रनिर्माणोपकरणानि, अवधार्य = विचार्य (सोचकर), तस्योपरि = पादपोपरि (वृक्ष पर), उत्क्षिप्तवान् = प्रक्षिप्तवान् (कुल्हाड़ी चलाने लगा)।

हिन्दी—किसी नगर में मन्थरक नाम का एक जुलाहा रहता था। एक दिन वस्त्र निर्माण करते समय उसके सभी उपकरण (औजार) टूट गये।

कुल्हाड़ी लेकर वह वन में लकड़ी काटने के लिए घर से निकला। इधर-उधर घूमते हुए जब वह समुद्र के किनारे पहुँचा तो उसने एक शीशम के वृक्ष को देखा। यह सोचकर कि "यह वृक्ष खूब बड़ा है इसके काटने से पर्याप्त उपकरण तैयार हो सकते हैं," उस वृक्ष पर कुल्हाड़ी चलाने लगा।

अथ तत्र वृक्षे कश्चिद्व्यन्तरः समाश्रित आसीत्। अथ तेनाभिहितम्—"भोः मदाश्रयोऽयं पादपः सर्वथा रक्षणीयः। यतोऽहमत्र महासौख्येन तिष्ठामि, समुद्रकल्लोलस्पर्शनाच्छीतवायुनाप्यायितः।"

कौलिक आह—"भोः! किमहं करोमि, दारुसामग्रीं विना मे कुटुम्बं बुभुक्षया पीड्यते। तस्मादन्यत्र शीघ्रं गम्यताम्। अहमेनं कर्त्तयिष्यामि।"

व्यन्तर आह—"भोः! तुष्टस्तवाऽहम्। तत्प्रार्थ्यतामभीष्टं किञ्चित्। रक्षैनं पादपम्" इति।

कौलिक आह—"यद्येवं तदहं स्वगृहं गत्वा स्वमित्रं, स्वभार्यां च पृष्ट्वा आगमिष्यामि, ततस्त्वया देयम्।"

व्याख्या—व्यन्तरः=यक्षः ( विशिष्टमन्तरं यस्य सः ) ( यक्ष ) समाश्रितः=स्थितः ( रहता था ), तेन=व्यन्तरेण, मदाश्रयोऽयं=मम निवासभूतः ( मेरे निवास का स्थान ), सर्वथा=सर्वोपायेन ( हर उपाय से, किसी भी शर्त पर ), सौख्येन=सुखेन ( सुख से ), समुद्रकल्लोलस्पर्शनात्=समुद्रतरंगस्पर्शात् ( सामुद्रिक तरंगों के स्पर्श से ) शीतवायुना=शीतलवातेन, आप्यायितः=सन्तुष्टः ( शीतल वायु का आनन्द लेकर )। दारुसामग्रीं विना=काष्ठोपकरणं विना ( काष्ठोपकरण के अभाव में ), कुटुम्बं=कलत्रादिकम् ( परिवार ), बुभुक्षया=भोक्तुमिच्छा बुभुक्षा तया ( भूख से ), तुष्टः=प्रसन्नः, अभीष्टं=स्वाभिमतं वस्तु ( वरदान ), ततस्त्वया देयम्=पृष्ट्वा समागते सति प्रदातव्यमिति ( घर से लौट कर आने पर देना।।

हिन्दी—उस वृक्ष पर एक यक्ष रहता था। वृक्ष को काटते हुए देखकर उसने कहा—"इस वृक्ष पर मैं निवास करता हूँ। तुम्हें इसकी रक्षा करनी चाहिये। इस वृक्ष को तुम नहीं काट सकते हो। क्योंकि—समुद्र की तरंगों के स्पर्श से शीतल वायु का आनन्द लेकर मैं यह सुखपूर्वक वास करता हूँ।"

कौलिक ने विनय पूर्वक कहा—"महाशय, मैं क्या कर सकता हूँ वस्त्र बुनने के लिये आवश्यक काष्ठोपकरणों के अभाव में मेरा सम्पूर्ण परिवार भूखों मर रहा है। आप कृपया कहीं अन्यत्र चले जाँय। मैं इसको अवश्य काटूँगा।"

कौलिक के उक्त कथन को सुनकर यक्ष ने कहा—मैं तुमें पर बहुत प्रसन्न हूँ। तुम मुझसे कोई वरदान माँग लो और इस वृक्ष को न काटो।"

कौलिक ने कहा—"यदि ऐसी बात है, तो मैं घर जाकर अपने मित्र और अपनी स्त्री से पूछ लेता हूँ, फिर मेरे लौटने पर आप वर दीजियेगा।"

अथ "तथा" इति व्यन्तरेण प्रतिज्ञाते, स कौलिकः प्रहृष्टः स्वगृहं प्रति निवृत्तो यावदग्रे गच्छति, तावद् ग्रामप्रवेशे निजसुहृदं नापितमपश्यत् । ततः तस्य व्यन्तरवाक्यं निवेदयामास-यत्—'अहो मित्र ! मम कश्चिद् व्यन्तरः सिद्धः । तत्कथय किं प्रार्थये ? अहं त्वां प्रष्टुमागतः ।"

नापित आह—"भद्र ! यद्येवं तद्राज्यं प्रार्थयस्व, येन त्वं राजा भवसि, अहं त्वन्मन्त्री । द्वावपीह सुखमनुभूय, परलोकसुखमनुभवावः ।

उक्तञ्च—

राजा दानपरो नित्यमिह कीर्तिमवाप्य च ।
तत्प्रभावात्पुनः स्वर्गं स्पर्धते त्रिदशैः सह ॥ ५८ ॥

व्याख्या---अथ=कौलिकस्य प्रार्थनानन्तरम् , तथा=तथास्तु ( जैसा तुम चाहो वैसे हो ) प्रतिज्ञाते=कथिते, प्रतिज्ञा करने पर, निवृत्तः=परावर्तितः ( लौटने लगा ); ग्रामप्रवेशे= पुरप्रवेशे ( ग्राम में घुसते ही ), निजसुहृदं=स्वमित्रं ( अपने मित्र ), तस्य=नापितस्य ( नाई से ), सिद्धः=सन्तुष्टः ( प्रसन्न हो गया है ) द्वौ=आवाम् ( हम दोनों ही ), इह संसारे, सुखमनुभूय=आनन्दमनुभूय ( आनन्द करके ), परलोकसुखं=स्वर्गसुखं ( स्वर्ग का सुख ) अनुभवावः ( भोगेंगे ) ।

अन्वयः—दानपरो राजा इह नित्यं कीर्तिमवाप्य तत्प्रभावात् पुनः स्वर्गं च त्रिदशैः सह स्पर्धते ॥ ५८ ॥

व्याख्या—दानपरः=दानपरायणः, राजा=नृपतिः, इह=संसारे, कीर्तिमवाप्य=यशोलाभं कृत्वा ( यश प्राप्त करके ), तत्प्रभावात्=नित्यदानसामर्थ्यात् (नित्य दान देने के कारण) त्रिदशैः=देवैः सह ( देवताओं के साथ ), स्पर्धते=स्पर्धां करोति, मोदते ( सुख की स्पर्धा करता है ) ॥ ५८ ॥

हिन्दी—कौलिक की प्रार्थना को सुनकर यक्ष ने "अच्छा जाओ" कहकर अनुमति दे दिया । वह जुलाहा प्रसन्न होकर अपने घर की ओर लौट पड़ा । रास्ते में ग्राम के बाहर ही उसने अपने मित्र एक नापित को आते हुये देखा और यक्ष के सम्पूर्ण वृत्तान्त को उससे कह सुनाया । उसने कहा—"मित्र ! मुझ पर एक यक्ष सन्तुष्ट हो गया है और उसने मुझे वरदान माँगने को कहा है, तो बताओ, मैं उससे क्या माँग लूँ । यही पूछने के लिए मैं तुम्हारे पास आया हूँ ।"

नापित ने कहा—मित्र ! यदि ऐसी बात है, तो राज्य की याचना करो । इससे तुम राजा हो जाओगे और मैं तुम्हारा मन्त्री बन जाऊँगा । फिर, हम दोनों ही व्यक्ति राज्य-सुख भोग कर पुनः स्वर्गीय सुख का भी उपभोग करेंगे । कहा भी गया है कि—

दानपरायण राजा इस संसार में यावज्जीवन सुख का उपभोग करके कीर्तिलाभ करता है और उसी दान के प्रभाव से मृत्यु के अनन्तर स्वर्ग में पहुँचकर पुनः देवताओं के साथ स्वर्गीय सुख को स्पर्धा करता है ॥ ५८ ॥

कौलिक आह—"अस्त्येतत् तथापि गृहिणीं पृच्छामि।"

स आह—"भद्र ! शास्त्रविरुद्धमेतत् यत्स्त्रिया सह मन्त्रः। यतस्ताः स्वल्पमतयो भवन्ति। उक्तञ्च—

> भोजनाच्छादाने दद्यादृतुकाले च सङ्गमम्।
> भूषणाद्यं च नारीणां न ताभिर्मन्त्रयेत्सुधीः ॥ ५९ ॥
>
> यत्र स्त्री, यत्र कितवो, बालो यत्र प्रशासिता।
> तद्गृहं क्षयमायाति, भार्गवो ह्रीदमब्रवीत् ॥ ६० ॥

**व्याख्या**—अस्त्येतत् = उचितमेतत् ( तुम ठीक कहते हो ), गृहिणी = भार्या ( स्त्रीसे ), शास्त्रविरुद्धं = शास्त्रप्रतिषिद्धं ( शास्त्र से वर्जित है ), मन्त्रः = परामर्शः, ताः = स्त्रियः ( स्त्रियाँ ), स्वल्पमतयः = अल्पबुद्धयः ( कम बुद्धि की होती हैं )।

**अन्वयः**—नारीणां भोजनाच्छादने, ऋतुकाले च संगमं, भूषणाद्यं च दद्यात्, सुधीः ताभिः न मन्त्रयेत् ॥ ५९ ॥

यत्र स्त्री, यत्र कितवः, यत्र बालः प्रशासिता तद् गृहं क्षयम् आयाति हि इदं भार्गवः अब्रवीत् ॥ ६० ॥

**व्याख्या**—नारीणां = स्त्रीणां ( स्त्रीभ्य इति ), ( स्त्रियों को ), भोजनाच्छादने = भोजनं वस्त्रं च ( भोजन और वस्त्र ), ऋतुकाले = ऋतौ प्राप्ते ( ऋतु काल आने पर ), संगमं = समागमं च ( संभोग ), भूषणाद्यम् = आभूषणादिकं ( गहना आदि ), दद्यात् = समर्पयेत् ( देना चाहिए ), सुधीः = विद्वान् (चतुर व्यक्ति को), ताभिः = स्त्रीभिः ( स्त्रियों के साथ ), न मन्त्रयेत् = परामर्शादिकं न कुर्यादिति ( परामर्श नहीं करना चाहिए ) ॥ ५९ ॥

यत्र = यस्मिन् गृहे, स्त्री = योषित् परामर्शदात्री ) ( स्त्रीप्रधान हो ), कितवः = धूर्त्तः, बालः = बालकः, प्रशासिता = नियन्त्रकः ( मालिक हो ), क्षयमायाति = विनश्यति ( नष्ट हो जाता है ), भार्गवः = शुक्राचार्यः, इदम् = इत्थम् अब्रवीत् ॥ ६० ॥

**हिन्दी**—कौलिक ने कहा—"मित्र, तुम यद्यपि ठीक कहते हो, तथापि अपनी स्त्री से भी परामर्श कर लेना आवश्यक समझता हूँ। अतः उससे पूछ लेता हूँ।"

यह सुनकर नापित ने कहा—मित्र ! स्त्री से परामर्श लेना शास्त्रविरुद्ध है। क्योंकि, स्त्रियाँ स्वाभाविक रूप से कम बुद्धि की होती हैं। कहा भी गया है कि स्त्रियों को—भोजन, वस्त्र आभूषण और ऋतु काल में सहवास सुख देकर सन्तुष्ट रखना चाहिए किन्तु चतुर व्यक्ति को उनसे परामर्श नहीं लेना चाहिए ॥ ५९ ॥

क्योंकि—जिस घर में स्त्री का प्राधान्य होता है और धूर्त, जुवाड़ी व्यक्ति अथवा बालक घर का स्वामी होता है, वह घर शीघ्र ही विनष्ट हो जाता है। यह शुक्राचार्य ने अपने नीति शास्त्र में कहा है ॥ ६० ॥

> तावत्स्यात्सुप्रसन्नास्यस्तावद् गुरुजने रतः।
> पुरुषो योषितां यावन्न श्रृणोति वचो रहः ॥ ६१ ॥

एताः स्वार्थपरा नार्यः, केवलं स्वसुखे रताः।
न तासां वल्लभः कोऽपि सुतोऽपि स्वसुखं विना ॥ ६२ ॥

अन्वयः—पुरुषः यावद् रहः योषितां वचः न शृणोति तावत् सुप्रसन्नास्यः ( तावद् ) गुरुजने रतः स्यात् ॥ ६१ ॥

एता नार्यः स्वार्थपराः केवलं स्वसुखे रताः ( भवन्ति ) तासां कोऽपि वल्लभः न, स्वसुखं विना सुतोऽपि ( वल्लभो न भवति ) ॥ ६२ ॥

व्याख्या—यावत् = यावत्कालपर्यंतं ( जब तक ), योषितां = स्त्रीणां ( स्त्रियों की ) वचः = वचनं ( बात ), रहः = एकान्ते ( एकान्त में ), तावत् = तावत्कालपर्यन्तमेव ( तभी तक ) सुप्रसन्नास्यः = प्रसन्नवदनः ( प्रसन्नमुख ), गुरुजने = श्रेष्ठजने ( गुरु जनों में ), रतः = अनुरक्तः ( अनुरक्त रहता है ) ॥ ६१ ॥

नार्यः = स्त्रियः, स्वार्थपराः = स्वसुखपराः ( अपने ही सुख को चाहने वाली ), तासां = स्त्रीणां ( स्त्रियों का ), वल्लभः = प्रियः, स्वसुखं विना = आत्मसुखं विना ( अपने सुख के अभाव में ), सुतोऽपि = पुत्रोऽपि ( पुत्र भी प्रिय नहीं होता है ) ॥ ६२ ॥

हिन्दी—पुरुष जब तक एकान्त में स्त्री की बात नहीं सुनता है तभी तक प्रसन्न और बड़ों में अनुरक्त रहता है ॥ ६१ ॥

ये स्त्रियाँ स्वभाव से ही परमस्वार्थी होती हैं। केवल अपना ही सुख देखती हैं। इनका कोई भी प्रिय नहीं होता है। अपना औरस पुत्र भी स्वात्मसुख के अभाव में प्रिय नहीं लगता है ॥ ६२ ॥

कौलिक आह—"तथाऽपि प्रष्टव्या सा मया। यतः पतिव्रता सा। अपरं, तामपृष्ट्वाऽहं न किञ्चित्करोमि।" एवं तमभिधाय सत्वरं गत्वा तामुवाच—"प्रिये! अद्याऽस्माकं कश्चिद् व्यन्तरः सिद्धः। स वाञ्छितं प्रयच्छति। तदहं त्वां प्रष्टुमागतः। तत्कथय किं प्रार्थये? एष तावन्मम मित्र नापितो वदत्येवं यत्—"राज्यं प्रार्थयस्व"। साह—"आर्यपुत्र! का मतिर्नापितानाम्? तन्न कार्यं तद्वचः। उक्तञ्च—

चारणैर्बन्दिभिर्नीचैर्नापितैर्बालकैरपि।
न मन्त्रं मतिमान्कुर्यात्सार्धं भिक्षुभिरेव च ॥ ६३ ॥

व्याख्या—सा = मम भार्या, पतिव्रता = पतिपरायणा, साध्वीति, तम् = नापितं ( नाई से कहकर ), सत्वरं = शीघ्रं, तां = भार्यां ( अपनी स्त्री से ), सः = व्यन्तरः ( वह यक्ष ), वाञ्छितं = मनोरथं ( वरदान ), का मतिः = का बुद्धिः ( नाई को क्या बुद्धि होती है ), तद्वचः = नापितस्य वचनम्।

व्याख्या—चारणैः = राजप्रशंसकैः ( चारणों से ), बन्दिभिः = स्तुतिपाठकैः ( स्तुति करने वाले बन्दिजनों से ), नीचैः = अधमैः ( निम्नकोटि के व्यक्तियों से ), भिक्षुभिः = क्षपणकैः ( संन्यासियों से ), मतिमान् = धीमान् ( चतुर व्यक्ति ) ॥ ६३ ॥

हिन्दी—कौलिक ने कहा—"फिर भी, मैं उससे अवश्य पूछूँगा क्योंकि वह पतिव्रता है। इसके अतिरिक्त एक और भी बात है कि मैं बिना उससे परामर्श लिए कोई भी कार्य नहीं करता हूँ।" इस प्रकार नापित से कहकर उसने अपनी स्त्रीके पास जाकर कहा—"प्रिये! आज मुझ पर एक यक्ष प्रसन्न हो गया है। वह मुझे वरदान देना चाहता है, तो बताओ क्या माँग लूँ यही पूछने के लिए मैं तुम्हारे पास आया हूँ। मेरा मित्र नापित कहता है कि "राज्य माँगो"। उसकी स्त्री ने कहा—"आर्यपुत्र! नाई को क्या बुद्धि होती है। उसका कहना किसी तरह भी न मानिएगा। कह भी गया है—

चारणों, वन्दिजनों, निम्नकोटि के व्यक्तियों, बालकों और संन्यासियों से चतुर व्यक्ति को परामर्श नहीं करना चाहिये॥ ६३॥

अपरं महती क्लेशपरम्परैषा राज्यस्थितिः, सन्धिविग्रहयानासनसंश्रयद्वैधीभावादिभिः कदाचित्पुरुषस्य सुखं न प्रयच्छतीति। यतः—

यदैव राज्ये क्रियतेऽभिषेक
स्तदैव याति व्यसनेषु बुद्धिः।
घटा नृपाणामभिषेककाले
सहाऽम्भसैवापदमुद्गिरन्ति॥ ६४॥

तथा च—

रामस्य व्रजनं वने, निवसनं पाण्डोः सुतानां वने,
वृष्णीनां निधनं, नलस्य नृपते राज्यात्परिभ्रंशनम्।
सौदासं तदवस्थमर्जुनवधं संचिन्त्य लङ्केश्वरं,
दृष्ट्वा राज्यकृते विडम्बनगतं, तस्मात्र तद्वाञ्छयेत्॥ ६५॥
यदर्थं भ्रातरः पुत्रा अपि वाञ्छन्ति ये निजाः।
वधं राज्यकृतां राज्ञां, तद्राज्यं दूरतस्त्यजेत्॥ ६६॥

व्याख्या—अपरं = किञ्च, क्लेशपरम्परा = कष्टपरिपाटी (कष्टप्रद), राज्यस्थितिः = राज्यव्यवस्था, सन्धिः = शत्रुभिः सन्धानम् (शत्रुओं के साथ सन्धि करना), विग्रहः = युद्धं (युद्ध करना), यानं = युद्धाक्रमणम् (युद्ध के लिए निकलना), आसनं = तत्रावस्थानम् (युद्ध की प्रतिज्ञा में या अवसर की प्रतीक्षा में बैठे रहना), संश्रयः = अन्याश्रयः (दूसरों का आश्रय लेना), द्वैधीभावः = भेदः (शत्रुओं में फूट डालना) न प्रयच्छति = न ददाति।

अन्वयः—यदैव राज्ये अभिषेकः क्रियते तदैव व्यसनेषु बुद्धिः याति, नृणाम् अभिषेककाले एव घटा अम्भसा सह आपदम् उद्गिरन्ति॥ ६४॥

रामस्य वने व्रजनं, पाण्डोः सुतानां वने निवसनं, वृष्णीनां निधनं, नलस्य नृपतेः राज्यात्परिभ्रंशनं, सौदासं, तदवस्थम् अर्जुनवधं, संचिन्त्य राज्यकृते विडम्बनगतं लङ्केश्वरं दृष्ट्वा तस्मात् तत्, न वाञ्छयेत्॥ ६५॥

यदर्थं, भ्रातरः, ये निजाः पुत्राः ते अपि राज्यकृतां राज्ञां वधं वाञ्छन्ति, तद् राज्यं दूरतः त्यजेत् ॥ ६६ ॥

**व्याख्या**—यदैव = यस्मिन्काले ( जिस समय ), अभिषेकः = राज्याभिषेचनं ( राज्याभिषेक ), तदैव = तस्मिन्काले एव ( उसी समय ), व्यसनेषु = आपत्सु ( विपत्तियों में ), याति = गच्छति । घटाः = अभिषेचनार्थं जलपूरिताः कुम्भाः ( अभिषेक के घट ), अम्भसा = जलेन, सह ( जल के साथ ही ), आपदम् = विपत्तिम्, उद्गिरन्ति = वमन्ति ॥ ६४ ॥

रामस्य = रामचन्द्रस्य, वने = कानने ( जङ्गल में ), व्रजनं = गमनं पाण्डोः सुतानां = पाण्डवानां ( पाण्डवों का ), निवसनं = राज्यार्थं वनवासः, वृष्णीनां = यदुवंशजानां ( यदुवंशियों की ), निधनं = मरणं ( मृत्यु ), परिभ्रंशनं = राज्यभ्रंशनं ( नल के राज्यभ्रंश को ), सौदासं तदवस्थं = सौदासनृपतेः, राक्षसयोनिगमनं ( सौदास का राक्षस योनि में जाना ), अर्जुनवधं = कार्तवीर्यार्जुनस्य नाशं ( कार्तवीर्यार्जुन का परशुराम के द्वारा विनाश को ), सञ्चिन्त्य = विचार्य, राज्यकृते = राज्यार्थं ( राज्य के लिए ), विडम्बनगतं = कालवशङ्गतं ( मृत्यु को प्राप्त ), लङ्केश्वरं = रावणं, दृष्ट्वा ( रावण जैसे प्रतापी राजा को देखकर ), तद् = राज्यं, न वाञ्छयेत् = नेच्छेत् ( इच्छा नहीं करनी चाहिए ) ॥ ६५ ॥

यदर्थं = राज्यार्थं ( जिस राज्य के लिए ) भ्रातरः = बान्धवाः ( अपने सहोदर भाई ), निजाः = स्वकीयाः पुत्रा अपि ( अपने औरस पुत्र भी ), राज्यकृतां = शासनाधिरूढानां ( राज्याभिषिक्त ), राज्ञां = नृपाणां ( राजाओं का ) वधं = मृत्युं ( वध ), वाञ्छन्ति = इच्छन्ति, त्यजेत् = परिहरेदिति ( छोड़ देना चाहिए ) ॥ ६६ ॥

**हिन्दी**—इसके अतिरिक्त, राज्य अतिरिक्त कष्टकारक ही होता है। सन्धि, विग्रह, आक्रमण, शत्रु की प्रतीक्षा में रुकना, उचित अवसर की प्रतीक्षा करना, अन्य राजाओं की सहायता लेना, भेद नीति का विस्तार करना आदि राज्य का कार्य अत्यन्त कष्टप्रद होता है। वह कभी भी राजा को सुख नहीं देता है। क्योंकि—राज्याभिषेक होते ही व्यक्ति की बुद्धि राज्य की जटिल समस्याओं ( विपत्ति ) की ओर चली जाती है और विभिन्न चिन्तायें आकर घेर लेती हैं। राजाओं के अभिषेक का घट जल के साथ अनेक आपत्तियों को भी उद्गिरण करता ( उडेलता ) है ॥ ६४ ॥

देखो, राज्य के लिए राम को वन जाना पड़ा था। पाण्डवों को वन में वास करना पड़ा था। यदुवंशियों का विनाश भी राज्य के ही लिए हुआ था। राजा नल राज्य के लिए अनेक कष्ट झेलते रहे। सौदास राजा को वसिष्ठ के शाप से राक्षस-योनि में जाना पड़ा। कार्तवीर्य को राज्य के ही लिए परशुराम ने मार डाला और महाराज रावण की राज्य के लिए कितनी कष्टप्रद मृत्यु हुई। अतः चतुर व्यक्ति को कभी भी राज्य प्राप्ति की इच्छा नहीं करनी चाहिए ॥ ६५ ॥

जिस राज्य के लिए अपने सहोदर भाई तथा और पुत्र भी राजा का वध कर डालना चाहते हैं, उस राज्य को दूर से ही ( प्रणाम करके ) छोड़ देना चाहिये ॥ ६६ ॥

हिन्दी—कौलिक ने कहा—"फिर भी, मैं उससे अवश्य पूछूँगा क्योंकि वह पतिव्रता है। इसके अतिरिक्त एक और भी बात है कि मैं बिना उससे परामर्श लिए कोई भी कार्य नहीं करता हूँ।" इस प्रकार नापित से कहकर उसने अपनी स्त्रीके पास जाकर कहा—"प्रिये ! आज मुझ पर एक यक्ष प्रसन्न हो गया है। वह मुझे वरदान देना चाहता है, तो बताओ क्या माँग लूँ यही पूछने के लिए मैं तुम्हारे पास आया हूँ। मेरा मित्र नापित कहता है कि "राज्य माँगो"। उसकी स्त्री ने कहा—"आर्यपुत्र ! नाई को क्या बुद्धि होती है। उसका कहना किसी तरह भी न मानिएगा। कहा भी गया है—

चारणों, बन्दिजनों, निम्नकोटि के व्यक्तियों, बालकों और संन्यासियों से चतुर व्यक्ति को परामर्श नहीं करना चाहिये ॥ ६३ ॥

**अपरं महती क्लेशपरम्परैषा राज्यस्थितिः, सन्धिविग्रहयानासनसंश्रयद्वैधीभावादिभिः कदाचित्पुरुषस्य सुखं न प्रयच्छतीति। यतः—**

**यदैव राज्ये क्रियतेऽभिषेक-**
**स्तदैव याति व्यसनेषु बुद्धिः।**
**घटा नृपाणामभिषेककाले**
**सहाऽम्भसैवापदमुद्गिरन्ति ॥ ६४ ॥**

**तथा च—**

**रामस्य व्रजनं वने, निवसनं पाण्डोः सुतानां वने,**
**वृष्णीनां निधनं, नलस्य नृपते राज्यात्परिभ्रंशनम्।**
**सौदासं तदवस्थमर्जुनवधं संचिन्त्य लङ्केश्वरं,**
**दृष्ट्वा राज्यकृते विडम्बनगतं, तस्मान्न तद्वाञ्छयेत् ॥ ६५ ॥**
**यदर्थं भ्रातरः पुत्रा अपि वाञ्छन्ति ये निजाः।**
**वधं राज्यकृतां राज्ञां, तद्राज्यं दूरतस्त्यजेत् ॥ ६६ ॥**

व्याख्या—अपरं = किञ्च, क्लेशपरम्परा = कष्टपरिपाटी (कष्टप्रद), राज्यस्थितिः = राज्यव्यवस्था, सन्धिः = शत्रुभिः सन्धानम् (शत्रुओं के साथ सन्धि करना), विग्रहः = युद्धं (युद्ध करना), यानं = युद्धाक्रमणम् (युद्ध के लिए निकलना), आसनं = तत्रावस्थानम् (युद्ध की प्रतिज्ञा में या अवसर की प्रतीक्षा में बैठे रहना), संश्रयः = अन्याश्रयः (दूसरों का आश्रय लेना), द्वैधीभावः = भेदः (शत्रुओं में फूट डालना) न प्रयच्छति = न ददाति।

अन्वयः—यदैव राज्ये अभिषेकः क्रियते तदैव व्यसनेषु बुद्धिः याति, नृणाम् अभिषेककाले एव घटा अम्भसा सह आपदम् उद्गिरन्ति ॥ ६४ ॥

रामस्य वने व्रजनं, पाण्डोः सुतानां वने निवसनं, वृष्णीनां निधनं, नलस्य नृपतेः राज्यात्परिभ्रंशनं, सौदासं, तदवस्थम् अर्जुनवधं, संचिन्त्य राज्यकृते विडम्बनगतं लङ्केश्वरं दृष्ट्वा तस्मात् तत् न वाञ्छयेत् ॥ ६५ ॥

यदर्थं, भ्रातरः, ये निजाः पुत्राः ते अपि राज्यकृतां राज्ञां वधं वाञ्छन्ति, तद् राज्यं दूरतः त्यजेत् ॥ ६६ ॥

व्याख्या—यदैव = यस्मिन्काले ( जिस समय ), अभिषेकः = राज्याभिषेचनं ( राज्याभिषेक ), तदैव = तस्मिन्काले एव ( उसी समय ), व्यसनेषु = आपत्सु ( विपत्तियों में ), याति = गच्छति । घटाः = अभिषेचनार्थं जलपूरिताः कुम्भाः ( अभिषेक के घट ), अम्भसा = जलेन, सह ( जल के साथ ही ), आपदम् = विपत्तिम्, उद्गिरन्ति = वमन्ति ॥ ६४ ॥

रामस्य = रामचन्द्रस्य, वने = कानने ( जङ्गल में ), व्रजनं = गमनं पाण्डोः सुतानां = पाण्डवानां ( पाण्डवों का ), निवसनं = राज्यार्थं वनवासः, वृष्णीनां = यदुवंशजानां ( यदुवंशियों की ), निधनं = मरणं ( मृत्यु ), परिभ्रंशनं = राज्यभ्रंशनं ( नल के राज्यभ्रंश को ), सौदासं तदवस्थं = सौदासनृपतेः, राक्षसयोनिगमनं ( सौदास का राक्षस योनि में जाना ), अर्जुनवधं = कार्तवीर्यार्जुनस्य नाशं ( कार्तवीर्यार्जुन का परशुराम के द्वारा विनाश को ), सञ्चिन्त्य = विचार्य, राज्यकृते = राज्यार्थं ( राज्य के लिए ), विडम्बनगतं = कालवशङ्गतं ( मृत्यु को प्राप्त ), लङ्केश्वरं = रावणं, दृष्ट्वा ( रावण जैसे प्रतापी राजा को देखकर ), तद् = राज्यं, न वाञ्छयेत् = नेच्छेत् ( इच्छा नहीं करनी चाहिए ) ॥ ६५ ॥

यदर्थं = राज्यार्थं ( जिस राज्य के लिए ) भ्रातरः = बान्धवाः ( अपने सहोदर भाई ), निजाः = स्वकीयाः पुत्रा अपि ( अपने औरस पुत्र भी ), राज्यकृतां = शासनाधिरूढानां ( राज्याभिषिक्त ), राज्ञां = नृपाणां ( राजाओं का ) वधं = मृत्युं ( वध ), वाञ्छन्ति = इच्छन्ति, त्यजेत् = परिहरेदिति ( छोड़ देना चाहिए ) ॥ ६६ ॥

हिन्दी—इसके अतिरिक्त, राज्य अतिरिक्त कष्टकारक ही होता है। सन्धि, विग्रह, आक्रमण, शत्रु की प्रतीक्षा में रुकना, उचित अवसर की प्रतीक्षा करना, अन्य राजाओं की सहायता लेना, भेद नीति का विस्तार करना आदि राज्य का कार्य अत्यन्त कष्टप्रद होता है। वह कभी भी राजा को सुख नहीं देता है। क्योंकि—राज्याभिषेक होते ही व्यक्ति की बुद्धि राज्य की जटिल समस्याओं ( विपत्ति ) की ओर चली जाती है और विभिन्न चिन्तायें आकर घेर लेती हैं। राजाओं के अभिषेक का घट जल के साथ अनेक आपत्तियों को भी उद्गिरण करता ( उडेलता ) है ॥ ६४ ॥

देखो, राज्य के लिए राम को वन जाना पड़ा था। पाण्डवों को वन में वास करना पड़ा था। यदुवंशियों का विनाश भी राज्य के ही लिए हुआ था। राजा नल राज्य के लिए अनेक कष्ट झेलते रहे। सौदास राजा को वसिष्ठ के शाप से राक्षस-योनि में जाना पड़ा। कार्तवीर्य को राज्य के ही लिए परशुराम ने मार डाला और महाराज रावण की राज्य के लिए कितनी कष्टप्रद मृत्यु हुई। अतः चतुर व्यक्ति को कभी भी राज्य प्राप्ति की इच्छा नहीं करनी चाहिए ॥ ६५ ॥

जिस राज्य के लिए अपने सहोदर भाई तथा और पुत्र भी राजा का वध कर डालना चाहते हैं, उस राज्य को दूर से ही ( प्रणाम करके ) छोड़ देना चाहिये ॥ ६६ ॥

कौलिक आह—"सत्यमुक्तं भवत्या। तत्कथय किं प्रार्थये ?"

साह—"त्वं तावदेकं पटं नित्यमेव निष्पादयसि। तेन सर्वा व्ययशुद्धिः संपद्यते। इदानीं स्वमात्मनोऽन्यद्बाहुयुगलं द्वितीयं शिरश्च याचस्व, येन पटद्वयं संपादयसि पुरतः पृष्ठतश्च। एकस्य मूल्येन गृहे यथापूर्वं व्ययं संपादयिष्यसि, द्वितीयस्य मूल्येन विशेषकृत्यानि करिष्यसि। एवं सौख्येन स्वजातिमध्ये श्लाघ्यमानस्य कालो यास्यति, लोकद्वयस्योपार्जना च भविष्यति।"

व्याख्या—नित्यमेव = प्रत्यहं (प्रतिदिन), निष्पादयसि = विरचयसि (बनाते हो), व्ययशुद्धिः = गृहव्ययनिर्वाहः (गृह खर्च), अन्यद्बाहुयुगलं = द्वितीयं बाहुद्वयं (अन्य दो भुजायें), याचयस्व = प्रार्थयस्व (माँग लो), पुरतः = अग्रतः (आगे से), यथापूर्वं = पूर्ववत् (पहले की तरह), विशेषकृत्यानि = अतिरिक्तकार्याणि (अन्य कार्यों को), सौख्येन = सुखेन, स्वजातिमध्ये = स्वजातौ (अपनी जाति में), श्लाघ्यमानस्य = प्रशस्यमानस्य (प्रतिष्ठापूर्वक), कालः = समय, यास्यति (समय कट जायगा), लोकद्वयस्य = लौकिकस्य स्वर्गस्यापि (इस लोक और स्वर्गलोक की भी) उपार्जना = प्राप्तिः।

हिन्दी—स्त्री के वचन को सुनकर लौलिक ने कहा—"तुम ठीक कहती हो, किन्तु यह तो बताओ कि उनसे माँगे क्या ?"

स्त्री ने कहा "तुम रोज एक कपड़ा तैयार करते हो। उसी से घर का सम्पूर्ण खर्च चलता है। तुम जाकर, दो और हाथ एवं एक शिर मांग लो। इससे तुम नित्य दो वस्त्र बुन सकोगे एक आगे से और दूसरा पीछे से। एक के मूल्य से घर का खर्च चलेगा और दूसरे के मूल्य से अन्य कार्य किया जायगा। इस प्रकार, अपनी जाति के लोगों में प्रतिष्ठा पूर्वक सुख से समय कट जायगा। और परलोक भी बन जायगा।

सोऽपि तदाकर्ण्य प्रहृष्टः प्राह—"साधु प्रतिव्रते ! साधु। युक्तमुक्तं भवत्या। तदेवं करिष्यामि। एष मे निश्चयः।"

ततोऽसौ गत्वा व्यन्तरं प्रार्थयाञ्चक्रे—"भो, यदि ममेप्सितं प्रयच्छसि तद्देहि मे द्वितीयं बाहुयुगलं शिरश्च।"

एवमभिहिते, तत्क्षणादेव स द्विशिराश्चतुर्बाहुश्च सञ्जातः। ततो हृष्टमना यावद् गृहमागच्छति तावल्लोकैः "राक्षसोऽयमिति मन्यमानैर्लगुडपाषाणप्रहारैस्ताडितो, मृतश्च।"

अतोऽहं ब्रवीमि "यस्य नास्ति स्वयं प्रज्ञा" इति।

चक्रधर आह—"भोः, सत्यमेतत्। सर्वोऽपि जनोऽश्रद्धेयामाशापिशाचिकां प्राप्य हास्यपदवीं याति। अथवा साध्विदमुच्यते केनाऽपि—

अनागतवतीं चिन्तामसंभाव्यां करोति यः।
स एव पाण्डुरः शेते सोमशर्मपिता यथा॥ ६७॥

सुवर्णसिद्धिराह—"कथमेतत् ?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—तदाकर्ण्य = भार्यायाः वचनं श्रुत्वा ( स्त्री की राय को सुनकर ) प्रहृष्टः = सुप्रसन्नः, असौ = कौलिकः, प्रार्थयाञ्चक्रे = प्रार्थयामास ( यक्ष से प्रार्थना किया ), ममेप्सितं = मे मनोरथम् ( मेरी अभिलषित वस्तु को ), बाहुयुगलं = बाहुद्वयम् ( दो हाथ )। तत्क्षणादेव = झटिति ( तत्काल ) लोकैः = जनैः ( ग्रामवासियों से ), मन्यमानैः = स्वीकुर्वद्भिः ( समझकर ) ताडितः = व्यापादितः ( मार डाला गया )। अश्रद्धेयाम् = अनादरणीयाम् ( तिरस्कृत करने योग्य ), आशापिशाचिकाम् = आशारूपां पिशाचीं ( आशारूपी पिशाची को ), प्राप्य = अवाप्य ( पाकर, वशीभूत होकर ) हास्यपदवीं = परिहास्यतां, याति ( उपहास को प्राप्त होता है )।

अन्वयः—यः अनागतवतीम् असंभाव्यां चिन्तां करोति स एव सोमशर्मपिता यथा पाण्डुरः शेते ॥ ६७ ॥

व्याख्या—यः = पुरुषः ( जो ), अनागतवतीम् = भविष्यन्तीम् ( अनागत ), असंभाव्या = असंभावनीयाम् ( असंभव ) ( व्यर्थ, असंभव वस्तु की ), स एव = स एव मनुष्यः ( वही व्यक्ति ), पाण्डुरः = चिन्ताक्रान्तः पीतो दुर्बलश्च, ( पाण्डुरोगग्रस्त व्यक्ति के समान ) शेते = स्वपिति ॥ ६७ ॥

हिन्दी—स्त्री के परामर्श को स्वीकार करते हुए कौलिक ने प्रसन्न होकर कहा—"तुम ठीक कहती हो पतिव्रते ! मैं तुम्हारे परामर्शानुसार ही करूँगा। मैं तुम्हें वचन देता हूँ। यही मेरा भी निश्चय है।"

यक्ष के पास जाकर उसने विनीत भाव से कहा—"यदि आप मेरी मनोभिलषित वस्तु देना चाहते हैं, तो मुझे दो भुजायें और एक शिर प्रदान कीजिये।" यह प्रार्थना करते ही उसको चार भुजायें और दो शिर हो गये। वह प्रसन्न होकर जब घर लौटने लगा तो मार्ग में ही लोगों ने "राक्षस समझकर उसे घेर लिया और लाठी तथा पत्थर से उसपर प्रहार करना प्रारम्भ कर दिया। मार खाकर वहीं वह मर गया।"

सुवर्णसिद्धि ने कहा—अतएव, मैं कहता हूँ कि जिसकी स्वयं बुद्धि नहीं होती है और मित्रों का कहना भी नहीं मानता है, उसकी कौलिक के समान ही कष्टप्रद मृत्यु होती है।"

यह सुनकर चक्रधर ने कहा—आप ठीक कहते हैं। अविश्वसनीय दुराशा पिशाची के फन्दे में पड़ने वाला प्रत्येक व्यक्ति उपहास का पात्र बनता है। अथवा, ठीक ही कहा गया है कि—

असंभाव्य एवं अनागत चिन्ता को करने वाला व्यक्ति ही सोमशर्मा के पिता की तरह पाण्डुरोग-ग्रस्त रोगी की भाँति पाण्डु वर्ण का होकर सोता है ॥ ६७ ॥

## ८. सोमशर्मपितृ-कथा

कस्मिंश्चिन्नगरे कश्चित्स्वभावकृपणो नाम ब्राह्मणः प्रतिवसति स्म। तेन भिक्षाऽर्जितैः सक्तुभिर्भुक्तशेषैः कलशः संपूरितः। तं च घटं नागदन्तेऽवलम्ब्य, तस्याऽधस्तात्खट्वां निधाय सततमेकदृष्ट्या तमवलोकयति।

अथ कदाचिद्रात्रौ सुप्तश्चिन्तयामास—यत् परिपूर्णोऽयं घटस्तावत्सक्तुभिर्वर्त्तते। तद्यदि दुर्भिक्षं भवति, तदनेन रूप्यकाणां शतमुत्पत्स्यते। ततस्तेन मयाऽजाद्वयं ग्रहीतव्यम्। ततः षाण्मासिकप्रसववशात्ताभ्यां यूथं भविष्यति। ततोऽजाभिः प्रभूता गा ग्रहीष्यामि। गोभिर्महिषीः। महिषीभिर्वडवाः। वडवाप्रसवतः प्रभूता अश्वा भविष्यन्ति। तेषां विक्रयात्प्रभूतं सुवर्णं भविष्यति। सुवर्णेन चतुःशालं गृहं सम्पत्स्यते।

व्याख्या—स्वभावकृपणः = अतिकदर्यः (कृपण), तेन = ब्राह्मणेन (उसने) भिक्षार्जितैः = भिक्षायां प्राप्तैः (भिक्षा में प्राप्त), सक्तुभिः = पिष्टान्नविशेषैः, भुक्तशेषैः = भोजनावशिष्टैः (भोजन से बचे हुए सत्तू से) कलशः = घटः (घड़ा), संपूरितः = आपूरितः (भर दिया था) नागदन्ते = भित्तौ निविष्टे काष्ठे, (खूँटी पर) अवलम्ब्य = समारोप्य (टाँग कर), तस्याधस्तात् = नागदन्तावलम्बितघटस्याधस्तात् (खूँटी पर टँगे हुए घड़े के नीचे), खट्वां = मञ्चकं (चारपाई), एकदृष्ट्या = सुप्तः एकाग्रचक्षुषा (एक टक), तं = घटम् (उस घड़े को), अवलोकयति = पश्यति (देखा करता था)। परिपूर्णोऽयं घटः = सक्तुभिरापूरितोऽयं घटः (यह घड़ा सत्तू से भरा है), दुर्भिक्षम् = अनावृष्टिः (अकाल) अनेन = घटस्य सक्तुना, (सत्तू से) उत्पत्स्यते = प्राप्स्यते (मिल जायगा) अजाद्वयं = छागमिथुनम् (दो बकरियाँ), ग्रहीतव्यम् — क्रेतव्यम् (खरीदूँगा) षाण्मासिकप्रसववशात् = षण्मासाभ्यन्तरगर्भधारणस्वभावात् (छह मास के भीतर प्रसव होने के स्वभाव के कारण), ताभ्यां = छागमिथुनाभ्यां (दोनों बकरियों से), यूथं = छागवृन्दम् (बकरियों का झुण्ड), अजाभिः = छागैः (बकरियों से), प्रभूताः = विपुलाः, वडवाः = अश्वाः (घोड़ी), प्रसवतः = प्रसवक्रमेण (पैदा करने से), प्रभूतं = प्रचुरं (पर्याप्त), चतुःशालं = चतुःप्राकारम्।

हिन्दी—किसी नगर में अतिकृपण स्वभाव का एक ब्राह्मण रहता था। उसने भिक्षा में मिले हुए भोजन से अवशिष्ट सत्तू को सञ्चित करके एक घड़ा भर लिया था। उस घड़े को खूँटी में टाँग दिया था और उसी के नीचे अपनी चारपाई बिछाकर सोया करता था। चारपाई पर सोये सोये वह निरन्तर ध्यान पूर्वक उस घट को देखा करता था। एक दिन सोये सोये उसने सोचा कि यह घड़ा सत्तू से भर चुका है। यदि अकाल पड़ जाता तो इसे बेचने पर सौ रुपया मिल जाता। उन रुपयों से मैं दो बकरियाँ खरीद लेता। पुनः उनसे हर छै मास पर बच्चे पैदा होते और क्रमशः मेरे पास बकरियों का एक झुण्ड इकट्ठा हो जाता।

उन बकरियों को बेच कर मैं गाये खरीद लेता और गायों को बेचकर भैंस खरीदता, पुनः भैंसों को बेचकर घोड़ियाँ खरीदता। धीरे धीरे घोड़ियाँ बच्चा पैदा करतीं तो अनेक घोड़े तैयार हो जाते। उन घोड़ों को बेचने से पर्याप्त सोना मिलता। पुनः मैं उस स्वर्णराशि से एक सुन्दर चौसाल गृह बनवाता।

ततः कश्चिद् ब्राह्मणो मम गृहमागत्य प्राप्तवयस्कां रूपाढ्यां कन्यां मह्यं दास्यति। तत्सकाशात्पुत्रो मे भविष्यति। तस्याऽहं "सोमशर्मा" इति नाम करिष्यामि। ततस्तस्मिञ्जानुचलनयोग्ये सञ्जातेऽहं पुस्तकं गृहीत्वाऽश्वशालायाः पृष्ठदेशे उपविष्टस्तदवधारयिष्यामि। अत्राऽन्तरे सोमशर्मा मां दृष्ट्वा, जनन्युत्संगाज्जानुचलनपरोऽश्वखुरासन्नवर्ती मत्समीपमागमिष्यति। ततोऽहं ब्राह्मणीं कोपाविष्टोऽभिधास्यामि—"गृहाण तावद् बालकम्।" साऽपि गृहकर्मव्यग्रतयाऽस्मद्वचनं न श्रोष्यति। ततोऽहं समुत्थाय, तां पादप्रहारेण ताडयिष्यामि।

एवं तेन ध्यानस्थितेन तथैव पादप्रहारो दत्तो, यथा स घटो भग्नः, स्वयञ्च सक्तुभिः पाण्डुरतां गतः।

अतोऽहं ब्रवीमि—"अनागतवतीं चिन्ताम्" इति।

व्याख्या—ब्राह्मणः=विप्रः, प्राप्तवयस्कां=युवतिम् (युवती), रूपाढ्यां=रूपवतीं (सुन्दरी), दास्यति=विवाहे प्रदास्यति (शादी कर देगा)। तत्सकाशात्=भार्यायाः सकाशात् (स्त्री से), तस्य=पुत्रस्य, तस्मिन्=बालके, जानुचलनयोग्ये=जानुचलनसमर्थे (घुटने से चलने योग्य) पृष्ठदेशे=पृष्ठभागे (पीछे), तदवधारयिष्यामि=तस्य प्रतीक्षां करिष्यामि (उसकी प्रतीक्षा करूँगा), जनन्युत्संगात्=मातुः क्रोडात् (माता की गोद से), जानुचलनपरः=जानुभ्यां चलन् (घुटने के बल चलकर), अश्वखुरासन्नवर्ती=अश्वपादनिकटचरः (घोड़े के पैर के सन्निकट से चलता हुआ), कोपाविष्टः=क्रुद्धः सन् (क्रोधपूर्वक), अभिधास्यामि=कथयिष्यामि (कहूँगा), गृहकर्मव्यग्रतया=गृहकार्यव्यस्ततया (गृहकार्य में व्यस्त रहने के कारण), अस्मद्वचनं=ममाज्ञां (मेरी आज्ञा को), समुत्थाय=उत्थाय (उठकर), पादप्रहारेण=चरणप्रहारेण (पैर से), ध्यानस्थितेन=विचारमग्नेन (चिन्ता में लीन), भग्नः=त्रुटितः (फूट गया), पाण्डुरतां=सक्तुभिरासिक्तशरीरः (मलिनपीतवर्णः) (पाण्डु रंग का), गतः=प्राप्तः, बभूव।

हिन्दी—मेरे गृह निर्माण के बाद, कोई ब्राह्मण आकर अपनी युवती तथा रूपवती कन्या के साथ मेरा विवाह कर देता है। उसके गर्भ से एक पुत्र उत्पन्न होता है जिसका नाम मैं "सोमशर्मा" रखूंगा।

जब वह घुटने के बल चलने योग्य हो जाता तो मैं पुस्तक लेकर उसकी प्रतीक्षा में घोड़शाल के पीछे जाकर बैठूंगा। सोमशर्मा वहाँ मुझे बैठा हुआ देखकर अपनी माता की गोद से उतर कर मेरे पास आने के लिये घुटने के बल चलता हुआ घोड़ों के पास होकर गुजरता, मेरे पास आयेगा, तब मैं क्रुद्ध होकर अपनी स्त्री को आज्ञा देता "लड़के को पकड़ ले जाओ।"

घर के कार्य में व्यस्त होने के कारण जब वह मेरी आज्ञा को नहीं सुनती तो मैं उस पर चरणप्रहार करूँगा।

इस प्रकार सोचते हुए उस ब्राह्मण ने तन्मय होकर ब्राह्मणी को मारने के लिए पाद प्रहार किया। उसके पाद प्रहार से वह घड़ा फूट गया और वह ब्राह्मण सत्तू से पीला (सराबोर) हो उठा।

अतएव मैं कहता हूँ कि अनावश्यक चिन्ता को करने वाला व्यक्ति सोमशर्मा के पिता की तरह दुर्गति को प्राप्त होता है।

सुवर्णसिद्धिराह—"एवमेतत्। कस्ते दोषः। यतः सर्वोऽपि लोभेन विडम्बितो बाध्यते। उक्तञ्च—

"यो लौल्यात्कुरुते कर्म, नैवोदर्कमवेक्षते।
विडम्बनामवाप्नोति स, यथा चन्द्रभूपतिः॥ ६८॥

चक्रधर आह—'कथमेतत्?' स आह—

व्याख्या—कस्ते दोषः=न कोपि दोषो भवतः (आप का क्या दोष है), विडम्बितः=प्रतारितः (ठगकर), बाध्यते=पीड्यते (कष्ट उठाता है)।

अन्वयः—यः लौल्यात्कर्म कुरुते उदर्कं न अवेक्षते स विडम्बनाम् अवाप्नोति यथा चन्द्रभूपतिः (अवाप्तवान्)॥ ६८॥

व्याख्या—यः=पुरुषः, लौल्यात्=चापल्यात् (चपलता के कारण), उदर्कम्=कार्यफलम् (कार्य का परिणाम) न अवेक्षते=न चिन्तयति (नहीं सोचता है), विडम्बनां=प्रवञ्चनां, प्राप्नोति।

हिन्दी—सुवर्णसिद्धि ने कहा—"तुम्हारा इसमें दोष ही क्या है, सभी लोग लोभ के वशीभूत होने पर प्रतारित होते हैं। कहा भी गया है—

"जो व्यक्ति चपलता के कारण कार्य के परिणाम को सोचे बिना किसी कार्य को करता है, वह अन्त में धोखा खा ही जाता है। चन्द्रभूपति भी इसी प्रकार चपलता के कारण धोखा खा गया था"॥ ६८॥

चक्रधर ने पूछा—यह कैसे? सुवर्ण सिद्धि ने कहा—

★

## १. चन्द्रभूपति-कथा

कस्मिंश्चिन्नगरे चन्द्रो नाम भूपतिः प्रतिवसति स्म। तस्य पुत्रा वानरक्रीडारता वानरयूथं नित्यमेवाऽनेकभोजनभक्ष्यादिभिः पुष्टिं नयन्ति स्म। अथ वानरयूथाऽधिपो यः स औशनस-बार्हस्पत्य-चाणक्य-मतवित्, तदनुष्ठाता च तत्सर्वानप्याध्यापयति स्म।

अथ तस्मिन् राजगृहे लघुकुमारवाहनयोग्यं मेषयूथमस्ति। तन्मध्यादेको जिह्वालौल्यादहर्निशं निःशङ्कं महानसे प्रविश्य यत्पश्यति, तत्सर्वं भक्षयति। ते च सूपकारा यत्किञ्चित्काष्ठं, मृन्मयं भाजनं, कांस्यपात्रं, ताम्रपात्रं वा पश्यन्ति, तेनाशु ताडयन्ति।

व्याख्या—वानरक्रीडारताः=मर्कटैः सह क्रीडानुरक्ताः (बन्दरों के साथ खेला करते थे), वानरयूथं=मर्कटवृन्दं (बन्दरों के समूह को), अनेकभोजनभक्ष्यादिभिः=नानाभोजन-पदार्थः (अनेक प्रकार की खाद्य सामग्रियों से), पुष्टिं=पालनं (पोषण), वानरयूथाधिपः=मर्कटवृन्दाधिपः (बन्दरों का नायक), औशनसम्=भार्गवमुनिप्रोक्तं, बार्हस्पत्यं=बृहस्पति-निर्मितं नीतिशास्त्रं, चाणक्यमतवित्=चाणक्यप्रोक्तं राजनीतिशास्त्रं च तेषां ज्ञाता, सकलनीति-शास्त्रकुशलः (शुक्राचार्य, बृहस्पति तथा चाणक्य प्रभृति नीतिविदों के मत का ज्ञाता), तदनुष्ठाता=नीतिसंमताचरणशीलः (नीति शास्त्रों पर स्वयं चलने वाला), सर्वान्=वानरान् (सभी बन्दरों को) अध्यापयति स्म=पाठयति स्म (पढ़ाया करता था)। लघुकुमारस्य=अत्यल्पवयस्कराजकुमारस्य (छोटे छोटे राजकुमारों के), वाहनयोग्यं=वाहनक्षमं (ले जाने में समर्थ), मेषयूथं=मेषवृन्दं (भेड़ों का समूह), तन्मध्यात्=यूथमध्यात् (यूथ में से), जिह्वालौल्यात् =रसनाचापल्यात् (जीभ की चपलता के कारण), अहर्निशम्=अहोरात्रं (रात-दिन), निःशङ्कं=निर्भयम् (निडर होकर), महानसे=भोजनालये (भोजनालय में), भक्षयति=खादयति (खा जाया करता था), सूपकाराः=पाचकाः (भण्डारी), यत्किञ्चित् काष्ठं=लभ्येन्धनं, मृन्मयं=मृत्तिकया निर्मितं, भाजनं=पात्रं, कांस्यपात्रं=कांस्यधातुपात्रं (जो कुछ भी, लकड़ी, मिट्टी का वर्तन, कांसे का वर्तन आदि), आशु=शीघ्रमेव (तुरत), ताडयन्ति=घ्नन्तिस्म (मार दिया करते थे)।

हिन्दी—किसी नगर में चन्द्र नाम का एक राजा रहता था। उसके पुत्र बन्दरों के साथ खेलने में विशेष अभिरुचि रखते थे। अतएव बन्दरों के झुण्ड को विभिन्न प्रकार की खाद्य-सामग्रियों को देकर वे उनका पोषण किया करते थे। वानरों के झुण्ड का नायक उशनस् बृहस्पति तथा चाणक्य प्रभृति नीतिविदों द्वारा विरचित नीतिशास्त्रों का ज्ञाता था। वह स्वयं भी नीतिसंमत आचरण करता था और अन्य बन्दरों को भी नीतिशास्त्र पढ़ाया करता था।

राजा ने छोटे राजकुमारों को चढ़ने के लिये मेड़ों का एक झुण्ड पाल रखा था। उसमें से एक (भेंड़) अपनी जिह्वा की चपलता के कारण रात-दिन, जब भी अवसर पाता था निडर होकर भोजनालय में घुस जाया करता था, और जो कुछ पाता था, खा जाया करता था। भण्डारी भी उसे देखते ही लकड़ी, मिट्टी का वर्तन, काँसे का वर्तन, या ताँबे का वर्तन जो कुछ पा जाते थे चलाकर तुरन्त मार दिया करते थे।

सोऽपि वानरयूथपस्तद् दृष्ट्वा व्यचिन्तयत्—"अहो, मेषसूपकारकलहोऽयं वानराणां क्षयाय भविष्यति। यतोऽन्नरसास्वादलम्पटोऽयं मेषो, महाकोपाश्च सूपकारा यथासन्नवस्तुना प्रहरन्ति। तद्यदि वस्तुनोऽभावात्कदाचिदुल्मुकेन ताडयिष्यन्ति तदोर्णाप्रचुरोऽयं मेषः स्वल्पेनाऽपि वह्निना प्रज्वलयिष्यति। दह्यमानः पुनरश्वकुट्यां समीपवर्तिन्यां प्रवेक्ष्यति। साऽपि तृणप्राचुर्याज्ज्वलिष्यति। ततोऽश्वा वह्निदाहमवाप्स्यन्ति।

शालिहोत्रेण पुनरेतदुक्तं यत्—"वानरवसयाऽश्वानां वह्निदाहदोषः प्रशाम्यति", तन्नूनमेतेन भाव्यम्। एषोऽत्र निश्चयः। एवं निश्चित्य सर्वान् वानरानाहूय रहसि प्रोवाच-यत्—

मेषेण सूपकाराणां कलहो योऽत्र जायते।
स भविष्यत्यसंदिग्धं वानराणां क्षयावहः॥ ६९॥

व्याख्या—तद्दृष्ट्वा=मेषसूपकारयोर्विवादं दृष्ट्वा (मेष और भण्डारियों की दशा को देखकर), व्यचिन्तयत्=चिन्तयामास (सोचा), कलहः=विवादः (झगड़ा), क्षयाय=विनाशाय (नाश का हेतु), यतः=यस्माद्धि (क्योंकि), अन्नरसास्वादलम्पटः=सिद्धान्नभक्षणलोलुपः (भोजन का लालची), महाकोपाः=अतीवक्रुद्धाः (बड़े क्रोधी), यथासन्नवस्तुना=निकटस्थपदार्थेन (समीप में मिलने वाली वस्तु से), उल्मुकेन=अलातेन ज्वलत्काष्ठेनेत्यर्थः (जलती हुई लकड़ी से), ऊर्णाप्रचुरः=लोमबहुलः (ऊन बहुत), स्वल्पेन=अत्यल्पेन (चिनगारी से भी), दह्यमानः=प्रज्वल्यमानः (जलता हुआ), अश्वकुट्यां=अश्वशालायां (अश्वशाला में), सा=अश्वशाला, तृणप्राचुर्यात्=तृणबाहुल्यात् (घासों के इधर उधर पड़े रहने के कारण), वह्निदाहं=अग्निदाहं (जलने लगेंगे), शालिहोत्रेण=अश्वचिकित्सकेन महर्षिणा (शालिहोत्र ने), वानरवसया=मर्कटवपया ('मेदस्तु वपा वसे'त्यमरः) (वानर की चर्बी से), वह्निदाहदोषः=अग्निदाहजन्यदोषः (अग्नि से जलने का घाव), एतेन भाव्यम्=अवश्यमेवेयं घटना भविष्यति (यह बात अवश्य ही घटेगी), रहसि=एकान्ते (एकान्त में), प्रोवाच=उवाच (कहा)।

सूपकाराणां=पाचकानाम् (भण्डारियों का), असंदिग्धं=निःसंशयं (निश्चय ही), क्षयावहः=विनाशकारकः (विनाश करने वाला), भविष्यति॥ ६९॥

हिन्दी—वानरों के यूथप ने जब इस घटना को देखा तो, उसे बड़ी चिन्ता हुई। उसने अपने मनमें सोंचा—"इस मेंढ़ और भण्डारियों के मध्य होने वाला यह कलह किसी दिन

वानरों के विनाश का कारण होगा। क्योंकि, यह भेंड़ अन्न खाने का लोभी है और भण्डारी भी क्रोधित होकर पास में पड़ी हुई किसी भी वस्तु को चलाकर मारा करते हैं। कभी संयोग से किसी अन्य वस्तु के न मिलने पर अवश्य ही ये जलते हुए अंगारे से मारेंगे। इस भेंड़ का शरीर ऊर्णा युक्त है, चिनगारी लगने से भी जल उठेगा। मार खाने पर यह भेंड़ पार्श्ववर्ती अश्वशाला की ओर दौड़ेगा। घासों के इधर उधर पड़ें रहने के कारण वह तत्काल जलने लगेगी। फलतः घोड़े जल जायेंगे। शालिहोत्र में यह लिखा गया है कि घोड़ों के जलने का घाव बन्दरों की चर्बी से अच्छा हो जाता है। एक न एक दिन यह घटना अवश्य घटेगी और वानरों की चर्बी तलाश की जायेगी। यह निर्विवाद है।" यह सोचकर उसने समस्त वानरों को एकान्त में ले जाकर—

भेंड़ के साथ भण्डारियों का जो विवाद यहाँ हो रहा है, वह निश्चितरूप से वानरों के विनाश का कारण होगा॥ ६९॥

तस्मात् स्यात् कलहो यत्र गृहे नित्यमकारणः।
तद्गृहं जीवितं वाञ्छन् दूरतः परिवर्जयेत्॥ ७०॥

तथा च—

कलहान्तानि हर्म्याणि कुवाक्यान्तं च सौहृदम्।
कुराजान्तानि राष्ट्राणि कुकर्मान्तं यशो नृणाम्॥ ७१॥

अन्वयः—तस्मात् यत्र गृहे नित्यं अकारणः कलहः स्याद् तत् गृहं जीवितं वाञ्छन् दूरतः परिवर्जयेत्॥ ७०॥

हर्म्याणि कलहान्तानि, सौहृदं च कुवाक्यान्तं, राष्ट्राणि कुराजान्तानि, नृणां यशः कुकर्मान्तं भवति॥ ७१॥

व्याख्या—यत्र गृहे = यस्मिन् गेहे (जिस घर में), नित्यम् = अहर्निशं (रात दिन), अकारणः = कारणशून्यः (बिना कारण के), कलहः = विवादः (झगड़ा), जीवितं वाञ्छन् = स्वजीवनमिच्छन् नरः (अपना जीवन चाहनेवाला व्यक्ति), परिवर्जयेत् = त्यजेत् (छोड़ दे)॥ ७०॥

हर्म्याणि = गृहाणि, कलहान्तानि = विवादान्तानि (कलहेन = विवादेन अन्तो = नाशो येषां तानि) (अच्छे-अच्छे गृह कलह से नष्ट हो जाते हैं), सौहृदं = सख्यम्, मैत्री, कुवाक्यान्तानि = कटुवाक्यान्तानि (कुत्सितं वाक्यं कुवाक्यं, कुवाक्येनान्तो यस्य तत्) (कटुवाक्य से मैत्री का विनाश हो जाता है), राष्ट्राणि = राज्यानि (राज्य), कुराजान्तानि = दुष्ट-भूपान्तानि (कुराजेनान्तो येषां तानि) (दुष्ट राजा से राष्ट्र नष्ट हो जाता है), नृणाम् — मनुष्याणां, यशः कुकर्मान्तं = कुकर्मणान्तो यस्य तत् (कुकर्म से मनुष्य का यश नष्ट हो जाता है)॥ ७१॥

हिन्दी — जिस गृह में नित्य अकारण कलह होता हो उसे जीवित रहने की इच्छा रखने वाले व्यक्ति को तत्काल छोड़ देना चाहिए॥ ७०॥

नित्य के कलह से अच्छे-अच्छे घर नष्ट हो जाते हैं, कटु वाक्यों के प्रयोग से सुदृढ मैत्री भी टूट जाती है, कुराजा के कारण राष्ट्र का विनाश हो जाता है और व्यक्ति का यश दुष्कर्म करने से समाप्त हो जाता है ॥ ७१ ॥

तद्यावत्सर्वेषां संक्षयो भवति, तावदेवैतद्राजगृहं संत्यज्य वनं गच्छामः। अथ तत्तस्य वचनमश्रद्धेयं श्रुत्वा मदोद्धता वानराः प्रहस्य प्रोचुः—"भो! भवतो वृद्धभावाद् बुद्धिवैकल्यं सञ्जातं, येनैतद् ब्रवीषि। उक्तञ्च—

> वदनं दशनैर्हीनं, लाला स्रवति नित्यशः।
> न मतिः स्फुरति क्वापि बाले वृद्धे विशेषतः ॥ ७२ ॥

न वयं स्वर्गसमानोपभोगान्नानाविधान्भक्ष्यविशेषान् राजपुत्रैः स्वहस्तदत्तानमृतकल्पान् परित्यज्य तत्राऽटव्यां कषायकटुतिक्तक्षाररूक्षफलानि भक्षयिष्यामः।" तच्छ्रुत्वाऽश्रुकलुषां दृष्टिं कृत्वा स प्रोवाच—

"रे रे मूर्खाः! यूयमेतस्य सुखस्य परिणामं न जानीथ। किम्पाकरसास्वादनप्रायमेतत्सुखं परिणामे विषवद् भविष्यति। तदहं कुलक्षयं स्वयं नावलोकयिष्यामि। साम्प्रतं वनं यास्यामि। उक्तञ्च—

> मित्रं व्यसनसम्प्राप्तं स्वस्थानं परपीडितम्।
> धन्यास्ते ये न पश्यन्ति देशभङ्गं कुलक्षयम् ॥ ७३ ॥"

व्याख्या—सन्त्यज्य=त्यक्त्वा ( छोड़कर ), तत्=वृन्दम् ( वानरों का झुण्ड ), तस्य=यूथपस्य ( यूथप के ), अश्रद्धेयम्=अविश्वसनीयं ( अविश्वस्त ), मदोद्धताः=प्रमत्ताः (प्रमत्त), वृद्धभावात्=वार्द्धक्यात् ( वृद्धावस्था के कारण ), बुद्धिवैकल्यं=मतिविभ्रमः ( बुद्धिविभ्रम ), ब्रवीषि=कथयसि।

अन्वयः—दशनैः हीनं वदनं, नित्यशः लाला स्रवति, बाले विशेषतः वृद्धे क्वापि मतिः न स्फुरति ॥ ७२ ॥

व्याख्या—दशनैः=दन्तैः, हीनं=रहितं, वदनं=मुखम् ( दाँत विहीन मुख ), नित्यशः=सततं ( हमेशा ) लाला=स्यणिका ( 'सृणिका स्यन्दिनी लाला' इत्यमरः ) ( लाल, लार ), स्रवति=निःसरति ( टपकती है ), बाले=शिशौ ( शैशवावस्था में ), वृद्ध=जरति ( वृद्धावस्था में ), न स्फुरति=प्रसरति ( स्फुरित नहीं होती है ) ॥ ७२ ॥

स्वर्गसमानोपभोगान्=दिव्योपभोगान् ( दिव्य उपभोगों को ), नानाविधान्=अनेकविधान् ( अनेक प्रकार के ), स्वहस्तदत्तान्=निजकरप्रदत्तान् ( प्रेम्णार्पितान् ) ( प्रेमपूर्वक अपने हाथ से दिए गये ) अमृतकल्पान्=अमृतोपमान् ( अमृत के समान ), अटव्यां=वने ( जङ्गल में ), कषायकटुतिक्तक्षाररूक्षफलानि=विविधस्वादरहितानि ( कषाय, कड़ुआ, तिक्त, नमकीन तथा नीरस फलों को ), अश्रुकलुषां=वाष्पयुक्तां ( अश्रुपूरित ), दृष्टि=नेत्रं ( आँखों से ), एतस्य=सुख ( सुख ), परिणामं=विपाकं ( फल ), [illegible] =विषवृक्षफलास्वादतुल्यं

( विषवृक्ष के फल की तरह ), साम्प्रतम् = इदानीम् ( इस समय ), यास्यामि = गमिष्यामि ( चला जाता हूँ )।

अन्वयः—व्यसनसंप्राप्तं मित्रं, परपीडितं स्वस्थानं, देशभङ्गं कुलक्षयं च ये न पश्यन्ति ते धन्याः ( भवन्ति ) ॥ ७३ ॥

व्याख्या—व्यसनं = दुःखं ( कष्ट के समय ), परपीडितं = शत्रुसमाक्रान्तं ( शत्रुओं से अभिभूत ), स्वस्थानं = स्वनिवासस्थानं ( अपने निवास स्थान को ), देशभंगं = देशखण्डं ( देश की छिन्नावस्था ), कुलक्षयं = कुलविनाशं ( कुल का विनाश ), ये धन्याः = श्रेष्ठाः ( धन्य हैं ) ॥ ७३ ॥

हिन्दी—चलो, जब तक सम्पूर्ण वानरों का विनाश आने से पूर्व ही इस राजगृह को छोड़कर किसी वन में भाग चला जाय।

यूथप के उस अविश्वसनीय वाक्य को सुनकर मदविह्वल वानरों ने कहा—वृद्धावस्था के कारण आपकी बुद्धि भ्रम में पड़ गयी है। इसीलिए आप ऐसा परामर्श दे रहे हैं। कहा भी गया है—

मुख में दाँतों के नहीं रहने से निरन्तर लार गिरती है। अतएव बाल्यावस्था में तथा विशेषकर वृद्धावस्था में मनुष्य की बुद्धि किसी काम में विशेष रूप से प्रस्फुरित नहीं होती है ॥ ७२ ॥

हमलोग, दिव्य उपभोगों को और विविध प्रकार के भक्ष्यों तथा राजकुमारों के हाथ से स्नेहपूर्वक दिए गये अमृत तुल्य पदार्थों को छोड़कर वन में कसैले, कड़वे, तिक्त, खट्टे तथा नीरस फलों को खाने के लिए कदापि नहीं जायेंगे। यूथप ने जब वानरों के इस निष्कर्ष को सुना तो अश्रुपूरित दृष्टि से उनकी ओर देखकर कहा अरे मूर्खों! खाने में सुस्वादु विष-फल के समान यह सुख परिणाम में कितना विषमय होगा, सुख की उस अन्तिम परिणति को तुम लोग नहीं जानते हो। मैं अपनी इन आँखों से अपने ही कुल का विनाश नहीं देख सकता हूँ। अतएव मैं इसी समय वन को चला जाता हूँ। क्योंकि—दुःख में पड़े हुए मित्रों को और शत्रुओं द्वारा आक्रान्त अपने देश को यदि उनका प्रतिकार न किया जा सके तो, नहीं देखना चाहिए। वे व्यक्ति धन्य हैं जो अपने नेत्रों से स्वदेश और कुल का विनाश नहीं देखते हैं ॥७३॥

एवमभिधाय सर्वांस्तान् परित्यज्य स यूथाधिपोऽटव्यां गतः। अथ तस्मिन्गतेऽन्यस्मिन्नहनि स मेषो महानसे प्रविष्टो, यावत्सूपकारेण नान्यत्किञ्चित्समासादितं तावदर्धज्वलितकाष्ठेन ताड्यमानो जाज्वल्यमानशरीरः शब्दायमानोऽश्वकुट्यां प्रत्यासन्नवर्तिन्यां प्रविष्टः।

तत्र तृणप्राचुर्ययुक्तायां क्षितौ तस्य प्रलुठतः सर्वत्राऽपि वह्निज्वालास्तथा समुत्थिता यथा केचिदश्वाः स्फुटितलोचनाः पञ्चत्वं गताः। केचिद् बन्धनानि त्रोटयित्वा, अर्धदग्धशरीरा इतश्चेतश्च ह्रेषायमाणा धावमानाः, सर्वमपि जनसमूहमाकुलीचक्रुः।

व्याख्या—एवमभिधाय=पूर्वोक्तं वाक्यमुक्त्वा ( पूर्वोक्त वाक्य को कहकर ), तान्= वानरान् ( सम्पूर्ण वानरों को ), गतः=अगच्छत् । गते=वनं गते सति ( वन में चले जाने के बाद ), अन्यस्मिन्नहनि=कस्मिंश्चित् दिने ( किसी दूसरे दिन ), महानसे=पाकशालायां, समासादितम्=अवाप्तम् ( दूसरी कोई चीज नहीं मिली तब ), अर्धज्वलितकाष्ठेन=अर्धदग्ध-काष्ठेन ( अधजली लकड़ी से ), ताड्यमानः=हन्यमानः, जाज्वल्यमानशरीरः=प्रज्वलिताङ्गः ( जलते हुए शरीर को लेकर ), शब्दायमानः=शब्दं कुर्वन् ( चिल्लाता हुआ ), प्रत्यासन्न-वर्तिन्यां=पार्श्वस्थितायां ( निकटवर्ती ), तत्र=( अश्वशाला में ), तृणप्राचुर्ययुक्तायां=तृण-बहुलायां ( तृणयुक्त ), क्षितौ=पृथिव्यां ( भूमि पर ), प्रलुठतः=लुठतः ( लोटने से ), वह्नि-ज्वाला=अग्निज्वाला, समुत्थिता=उत्थिता ( ऐसी उठी कि ), स्फुटितलोचनाः=नष्टदृष्टयः ( आँख फूट जाने से ), पञ्चत्वं=निधनम् ( मृत्यु को प्राप्त हो गये ); बन्धनानि=बन्धन-सूत्राणि ( बँधी हुई डोरी ), त्रोटयित्वा=खण्डयित्वा ( तोड़कर ), अर्धदग्धशरीराः=ज्वलि तार्धकायाः ( अर्धं दग्धं शरीरं येषां ते ) ( अर्धदग्ध ), हेषायमाणाः=शब्दायमानाः ( हिन-हिनाते हुए ), जनसमूहं=मनुष्यसमुदायं ( सभी व्यक्तियों को ), आकुलीचक्रुः=व्याकुलया-मासुः ( व्याकुल कर दिया )।

हिन्दी—वानरों को समझाने के बाद ( जब वे सहमत नहीं हुये तो ), वह यूथप वन में चला गया। उसके चले जाने के बाद एक दिन भेंड़ ने पाकशाला में ज्योंही प्रवेश किया, भण्डारियों ने अन्य वस्तु के अभाव में आधी जली हुई लकड़ी को चलाकर मारा। अर्धदग्ध ईंधन के लगते ही उस भेंड़ के शरीर में आग लग गयी। जलता हुआ वह मेष चिल्लाकर समीपवर्ती अश्वशाला में घुस गया। और अपनी आग को बुझाने के लिए जमीन पर लोटने लगा। शुष्क घासों के इधर-उधर पड़ने के कारण अश्वशाला में भी आग लग गयी। थोड़ी देर में वहाँ ऐसी अग्निज्वाला उठीं कि कुछ घोड़ों की आँखें फूट गयीं और वे तत्काल मर गये। कुछ घोड़ों ने बन्धन को तोड़ दिया और अर्धज्वलित शरीर लेकर इधर-उधर हिनहिनाते हुए दौड़ने लगे। उनकी इस भाग-दौड़ के कारण सम्पूर्ण जनसमुदाय व्याकुल हो उठा।

अत्राऽन्तरे राजा सविषादः शालिहोत्रज्ञान् वैद्यानाहूय, प्रोवाच—"भोः ! प्रोच्यतामेषामश्वानां कश्चिद्दाहोपशमनोपायः।" तेऽपि शास्त्राणि विलोक्य प्रोचुः—"देव ! प्रोक्तमत्र विषये भवता शालिहोत्रेण, यत्—

"कपीनां मेदसा दोषो वह्निदाहसमुद्भवः ।
अश्वानां नाशमभ्येति, तमः सूर्योदये यथा" ॥ ७४ ॥

तत्क्रियतामेतच्चिकित्सितं द्राक्, यावदेतेन दाहदोषेण विनश्यन्ति।

सोऽपि तदाकर्ण्य समस्तवानरवधमादिष्टवान्। किं बहुना—सर्वेऽपि ते वानरा विविधायुधलगुडपाषाणादिभिर्व्यापादिताः—इति।



अथ सोऽपि वानरयूथपस्तं पुत्रपौत्रभ्रातृसुतभागिनेयादिसंक्षयं ज्ञात्वा

हिन्दी—भाप के सेवन करने से अन्धे की आँखें खुल गयीं। दृष्टि सम्पन्न होने के पश्चात् उसने देखा कि मट्ठे में काले सर्प के टुकड़े पड़े हुए हैं। यह देखकर वह सोचने लगा—"अरे यह क्या है ? उसने तो मुझसे कहा था कि मछली का मांस है। यह तो काले सर्प के टुकड़े हैं। अच्छा, जरा समझ तो लूँ त्रिस्तनी की चाल को। यह मुझे मारने का उपाय किया है या कुब्जे को अथवा किसी अन्य को" यह सोचकर वह अपने स्वरूप को छिपाते हुए अन्धे की तरह पूर्ववत् कार्य करने लगा।

इसी समय वह कुबड़ा घर में आकर त्रिस्तनी का चुम्बन और आलिङ्गन आदि करने के बाद उसके साथ रमण करने लगा। अन्धे ने उन्हें इस अवस्था में देखकर मारने के लिए जब दूसरी कोई वस्तु नहीं पायी तो क्रोध से व्याकुल होकर पूर्ववत् टटोलता हुआ चारपाई के पास जाकर कुबड़े की दोनों टाँगों को पकड़ लिया और पूर्ण शक्ति से उसे अपने मस्तक के ऊपर घुमाने के बाद त्रिस्तनी के वक्षःस्थल पर दे मारा। अन्धे के इस प्रहार से त्रिस्तनी का तृतीय स्तन उसकी छाती में प्रविष्ट हो गया और बलपूर्वक घुमाने के कारण कुबड़ा भी सीधा हो गया ; अतएव मैं कहता हूँ कि भाग्य के अनुकूल रहने से अन्धा, कुब्जक तथा त्रिस्तनी तीनों का दोष बुरा कर्म करते हुए भी मिट गया।

यह सुनकर सुवर्णसिद्धि ने कहा—भाई तुम ठीक कहते हो। भाग्य के अनुकूल रहने पर सर्वत्र कल्याण लाभ होता है, फिर भी मनुष्य को सज्जन व्यक्तियों का आदेश मानना चाहिये। अपने मन का नहीं करना चाहिये। दूसरों की बात को न मानकर अपने मन से कार्य करने वाला व्यक्ति तुम्हारी ही तरह से कष्ट उठाता है। क्योंकि कहा गया है—

एक मत होकर कार्य न करनेवाले व्यक्ति, एक उदर किन्तु दो मुखवाले और परस्पर में दोनों पृथक् पृथक् फलों को खाने वाले भारुण्ड पक्षियों की तरह विनष्ट हो जाते हैं ॥ ९२ ॥

चक्रधर ने पूछा—कैसे ? सुवर्णसिद्धि ने कहा—

## १२ भारुण्डपक्षि-कथा

कस्मिंश्चित्सरोवरे भारुण्डनामा पक्षी एकोदरः, पृथग्ग्रीवः प्रतिवसति स्म। तेन च समुद्रतीरे परिभ्रमता किंचित्फलममृतकल्पं तरङ्गक्षिप्तं सम्प्राप्तम्। सोऽपि भक्षयन्निदमाह—"अहो, बहूनि मयाऽमृतप्रायाणि समुद्रकल्लोलाहृतानि फलानि भक्षितानि। परमपूर्वोऽस्यास्वादः। तत्किं पारिजातहरिचन्दनतरुसंभवम् ? किं वा किंचिदमृतमयफलमयमव्यक्तेनाऽपि विधिनाऽपातितम् !"

एवं तस्य ब्रुवतो, द्वितीयमुखेनाऽभिहितम्—"भो, यद्येवं तन्ममाऽपि स्तोकं प्रयच्छ, येनाऽहमपि जिह्वासौख्यमनुभवामि।"

ततो विहस्य प्रथमवक्त्रेणाऽभिहितम्—"आवयोस्तावदेकमुदरम्, एका तृप्तिश्च भवति। ततः किं पृथग्भक्षितेन ? वरमनेन शेषेण प्रिया तोष्यते।"

**व्याख्या**—अमृतकल्पम् = अमृततुल्यम्, मधुरमित्यर्थः ( अमृत के समान ), तरङ्गाक्षिप्तं = जलवीचिभिः प्रक्षिप्तं ( तरङ्गों द्वारा फेंका हुआ ), समुद्रकल्लोलाहृतानि = समुद्रतरङ्गानीतानि ( समुद्र की लहरों द्वारा ले आये हुए ), अपूर्वः = अभिनवः ( अद्भुत ), अव्यक्तेन = अलक्षितेन ( अदृष्ट ), विधिना = दैवेन ( भाग्य के ) द्वारा, स्तोकं = किञ्चिदल्पम् ( थोड़ा सा ) जिह्वासौख्यम् = आस्वादसुखम् ( चखने का स्वाद ), तृप्तिः = सन्तोषः ( तृप्ति ), वरम् = एतदुचितम् ( अच्छा तो यह हो कि ), शेषेण = अवशिष्टभागेन ( अवशिष्ट भाग से ), प्रिया = भार्या ( स्त्री )।

**हिन्दी**—किसी तालाब में एक भारुण्ड नाम का पक्षी निवास करता था। उदर एक होने पर भी उसके दो मुख थे। एक दिन समुद्र के किनारे घूमते हुए उसको एक अमृततुल्य फल मिल गया जो समुद्र की लहरों से तीर पर आ लगा था। उस फल को खाते हुए उसने कहा—"ओह ! मैंने समुद्र को लहरों द्वारा ले आये हुए बहुत से अमृत तुल्य फल खाये किन्तु इसका स्वाद तो विलक्षण ही है। तो क्या यह किसी देववृक्ष का फल है ? अथवा अलक्षित भाग्य ने कहीं से इस अमृतमय फल को ले आकर यहां छोड़ दिया है।" प्रथम मुख की इस बात को सुनकर द्वितीय मुख ने कहा—"अरे भाई ! यदि इतना मधुर फल है तो थोड़ा मुझे भी दे दो जिससे मैं भी इसके स्वाद का आनन्द ले लूँ।"

यह सुनकर प्रथम ने हँसकर कहा—हमारा एक ही तो पेट है और एक से ही तृप्ति भी होती है। फिर, अलग-अलग खाने से क्या लाभ है ? अच्छा तो यह हो कि अवशिष्ट भाग प्रियतमा को दे दिया जाय जिससे वह भी सन्तुष्ट हो जायगी।

एवमभिधाय तेन शेषं भारुण्ड्याः प्रदत्तम्। साऽपि तदास्वाद्य प्रहृष्टतमालिङ्गनचुम्बनसंभावनाद्यनेकचाटुपरा च बभूव। द्वितीयं मुखं तद्दिनादेव प्रभृति सोद्वेगं सविषादं च तिष्ठति।

अथान्येद्युर्द्वितीयमुखेन विषफलं प्राप्तम्। तद् दृष्ट्वाऽपरमाह—"भो निस्त्रिंश ! पुरुषाधम ! निरपेक्ष ! मया विषफलमासादितम्। तत्तवाऽपमानाद्भक्षयामि।"

अपरेणाऽभिहितम्—"मूर्ख ! मा मैवं कुरु। एवं कृते द्वयोरपि विनाशो भविष्यति"। अथैवं वदता तेनाऽपमानेन तत्फलं भक्षितम्। किं बहुना, द्वावपि विनष्टौ।" अतोऽहं ब्रवीमि—

"एकोदराः पृथग्ग्रीवा" इति।

चक्रधर आह—"सत्यमेतत् ! तद्गच्छ गृहम्। परमेकाकिना न गन्तव्यम्।

उक्तं च—

एकः स्वादु न भुञ्जीत, नैकः सुप्तेषु जागृयात्।
एको न गच्छेदध्वानं, नैकश्चार्थान्प्रचिन्तयेत् ॥ ९३ ॥

अपि च—

अपि कापुरुषो मार्गे द्वितीयः क्षेमकारकः ।
कर्कटेन द्वितीयेन जीवितं परिरक्षितम् ॥ ९४ ॥

सुवर्णसिद्धिराह—"कथमेतत् ?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—भारुण्डयाः = स्वभार्यायै ( अपनी स्त्री को ), संभावनं = कटाक्षविक्षेपः ( कटाक्ष करना ), चाटुपरा = प्रसादपरा ( प्रसन्न करने में लीन ), निस्त्रिंश = निष्करुण; अपमानात् = त्वया कृतापमानात् तिरस्कारादित्यर्थः ( तुम्हारे द्वारा अपमानित होने से ), द्वयोः = आवयोः ( हम दोनों का ), विनष्टौ = प्रनष्टौ ( नष्ट हो गये ) ।

व्याख्या—एकः = एकाकी ( अकेले ), स्वादु = मधुरं वस्तु ( मीठी वस्तु ), सुप्तेषु = निद्रितेषु ( सोये हुए व्यक्तियों के मध्य में ), अध्वानं = मार्गम् ( रास्ता ), अर्थान् = विषयान् ॥ ९३ ॥

कापुरुषः = भयशीलः ( भीरु ), क्षेमकारकः = हितकरः कल्याणकारकः ( हितकारक ), जीवितं = जीवनम् ( प्राण ) ॥ ९४ ॥

हिन्दी—यह कह कर अवशिष्ट फल को उसने अपनी स्त्री को दे दिया । उस फल को खाने के बाद वह प्रसन्न होकर पति को आलिङ्गन, चुम्बन तथा कटाक्ष-विक्षेपादि द्वारा प्रसन्न करने लगी । द्वितीय मुख उस दिन से उदास एवं खिन्न रहने लगा ।

किसी दूसरे दिन द्वितीय मुख को एक विषफल मिला । उसको देखकर उसने कहा "अरे निष्करुण ! नराधम ! निरपेक्ष ! आज मैंने विषफल प्राप्त किया है । तुमसे अपमानित होने के कारण मैं इसे खाऊँगा ।" यह सुनकर प्रथम ने कहा—"मूर्ख ! ऐसा करने से तो हम दोनों का ही विनाश हो जायगा ।"

प्रथम मुख के मना करने पर भी द्वितीय ने उस फल को खा लिया । अधिक क्या कहा जाय ? दोनों ही उस विषफल के खाने से मर गये । अतएव मैं कहता हूँ कि—एकमत होकर कार्य न करने से भारुण्ड पक्षी की भाँति व्यक्ति का भी विनाश हो जाता है ।

चक्रधर ने कहा—तुम ठीक कहते हो । अच्छा तो तुम जाओ । किन्तु एकाकी मत जाना । क्योंकि कहा गया है—

स्वादिष्ठ अथवा मीठी वस्तु को एकाकी नहीं खाना चाहिये । यदि साथ के सभी व्यक्ति सो गये हों तो उनमें से एक व्यक्ति को नहीं जागना चाहिये । मार्ग में एकाकी यात्रा नहीं करनी चाहिये और किसी गूढ़ विषय पर अकेले विचार भी नहीं करना चाहिये ॥ ९३ ॥

और भी—मार्ग में यदि अत्यन्त भीरु व्यक्ति भी हो तब भी उसे साथ में ले लेना चाहिये, क्योंकि साथ में रहने के कारण ही कर्कट ने ब्राह्मण की जीवन रक्षा की थी ॥ ९४ ॥

सुवर्णसिद्धि ने पूछा—कैसे ? चक्रधर ने कहना आरम्भ किया—

## १३ ब्राह्मणकर्कटक-कथा

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने ब्रह्मदत्तनामा ब्राह्मणः प्रतिवसति स्म । स च प्रयोजनवशाद् ग्रामं प्रस्थितः स्वमात्राऽभिहितो, यद्-"वत्स ! कथमेकाकी व्रजसि ? तदन्विष्यतां कश्चिद् द्वितीयः सहायः ।"

स आह-"अम्ब ! मा भैषीः । निरुपद्रवोऽयं मार्गः । कार्यवशादेकाकी गमिष्यामि ।"

अथ तस्य तं निश्चयं ज्ञात्वा, समीपस्थवाप्याः सकाशात्कर्कटमादाय मात्राऽभिहितं—"वत्स ! अवश्यं यदि गन्तव्यं, तदेष कर्कटोऽपि सहायो भवतु । तदेनं गृहीत्वा गच्छ ।"

सोऽपि मातुर्वचनादुभाभ्यां तं पाणिभ्यां संगृह्य कर्पूरपुटिकामध्ये निधाय पात्रमध्ये संस्थाप्य शीघ्रं प्रस्थितः ।

व्याख्या—प्रयोजनवशात् = अत्यावश्यककार्यात् ( अत्यावश्यक कार्य से ), प्रस्थितः = चलितः ( चलने लगा ), द्वितीयः = अपरः ( कोई दूसरा ), मा भैषीः = भयं मा कुरु ( तुम डरो मत ), निरुपद्रवः = निर्विघ्नः (निर्विघ्न), समीपस्थवाप्याः = निकटस्थवाप्याः ( निकटस्थ बावली से ), कर्कटम् = कुलीरम् ( केकड़ा ), सहायः = सहचरः ( सहायक ), कर्पूरपुटिकामध्ये = कर्पूरसम्पुटे ( कपूर की डिबिया में ) संस्थाप्य = स्थापयित्वा ( रखकर ) प्रस्थितः ।

हिन्दी—किसी नगर में ब्रह्मदत्त नाम का एक ब्राह्मण रहता था । आवश्यक कार्य से जब वह एक दिन किसी दूसरे ग्राम को जाने लगा तो उसकी माता ने कहा—"बेटा ! अकेले क्यों जा रहे हो ! किसी साथी को खोज लो ।"

उसने उत्तर दिया—"माता जी ! आप भयभीत न हों, यह मार्ग निर्विघ्न है । कुछ कार्यवश एकाकी जा रहा हूँ ।"

माता ने उसके दृढ़ निश्चय को समझकर समीप की बावली से एक केकड़े को ले आकर देते हुये कहा—"बेटा ! यदि तुम्हारा वहां जाना आवश्यक है तो इस केकड़े को ही साथ में ले लो । यही तुम्हारा सहायक होगा ।"

माता की आज्ञा से उसने उस केकड़े को दोनों हाथों से पकड़ कर कपूर की डिबिया में रख लिया और उसे झोले में रखकर चल दिया ।

अथ गच्छन्ग्रीष्मोष्मणा सन्तप्तः कञ्चिन्मार्गस्थं वृक्षमासाद्य, तत्रैव प्रसुप्तः । अत्रान्तरे वृक्षकोटरान्निर्गत्य सर्पस्तत्समीपमागतः ।

स चाभ्यन्तरगतां कर्पूरपुटिकामतिलौल्यादभक्षयत्। सोऽपि कर्कटस्तत्रैव स्थितः सन् सर्पप्राणानपाऽहरत्। ब्राह्मणोऽपि यावत्प्रबुद्धः पश्यति, तावत्समीपे मृतः कृष्णसर्पो निजपार्श्वे कर्पूरपुटिकोपरि स्थितस्तिष्ठति। तं दृष्ट्वा व्यचिन्तयत्—"कर्कटेनाऽयं हतः" इति। प्रसन्नो भूत्वाऽब्रवीच्च—"भोः! सत्यमभिहितं मम मात्रा यत्—'पुरुषेण कोऽपि सहायः कार्यः। नैकाकिना गन्तव्यम्।' अतो मया श्रद्धापूरितचेतसा तद्वचनमनुष्ठितं तेनाऽहं कर्कटेन सर्पव्यापादनाद्रक्षितः।" अथवा साध्विदमुच्यते—

"क्षीणः श्रयति शशी रविमृद्धो वर्द्धयति पाथसां नाथम्।
अन्ये विपदि सहाया धनिनां, श्रियमनुभवन्त्यन्ये ॥ ९५ ॥
मन्त्रे तीर्थे द्विजे देवे दैवज्ञे भेषजे गुरौ।
यादृशी भावना यस्य, सिद्धिर्भवति तादृशी ॥ ९६ ॥

एवमुक्त्वाऽसौ ब्राह्मणो यथाऽभिप्रेतं गतः।"

अतोऽहं ब्रवीमि—"अपि कापुरुषो मार्गे" इति।

एवं श्रुत्वा सुवर्णसिद्धिस्तमनुज्ञाप्य स्वगृहं प्रति निवृत्तः।

॥ इति श्रीविष्णुशर्मविरचिते पञ्चतन्त्रेऽपरीक्षितकारकं
नाम पञ्चमं तन्त्रं समाप्तम् ॥

॥ इति पञ्चतन्त्रकं नाम राजनीतिशास्त्रं समाप्तम् ॥

**व्याख्या**—ग्रीष्मोष्मणा = ग्रीष्मर्तुनिदाघेन ( ग्रीष्म की गर्मी से ), आसाद्य = प्राप्य, वृक्षकोटरात् = वृक्षविवरात् ( वृक्ष के कोटर से ), तत्समीपम् = ब्राह्मणस्य समीपमित्यर्थः, अभ्यन्तरगतां = पुटिकान्तरगतां ( पोटली के भीतर स्थित ), अतिलौल्यात् = जिह्वोत्कण्ठयात् (अत्यन्त लोभ के कारण), तत्रैव = पुटकायाम् (पोटली में), अपाहरत् = अहरत् व्यनाशयत् (ले लिया), प्रबुद्धः = सुप्तोत्थितः ( सोकर उठने के बाद ), व्यचिन्तयत् = चिन्तयामास ( सोचने लगा ), अयं = सर्पः ( यह सर्प ), श्रद्धापूरितचेतसा = श्रद्धया (श्रद्धा से ), तद्वचनं = मातुः वचनम् ( माता की आज्ञा ), अनुष्ठितं = कृतं ( पालन किया ), सर्पव्यापादनात् = सर्पमारणात् ( सर्प के मारने से ), रक्षितः = मोचितः ( बचा लिया गया )।

**अन्वयः**—क्षीणः शशी रविं श्रयति ऋद्धः पाथसां नाथं वर्द्धयति। विपदि धनिनां सहाया अन्ये ( भवन्ति ) श्रियम् अन्ये अनुभवन्ति ॥ ९५ ॥

**व्याख्या**—क्षीणः = अविकलः ( अमावस्या को कला रहित क्षीण ), शशी = चन्द्रः, रवि = सूर्यं ( सूर्य का ), श्रयति = आश्रयते ( आश्रय लेता है ), ऋद्धः = पूर्णकलः

( पूर्णिमा को होने पर ), पाथसां = जलानां, नाथं = पति, समुद्रमिति भावः ( समुद्र को ), वर्द्धयति = प्रवर्द्धयति आनन्दयतीत्यर्थः ( बढ़ाता है, ) ( अतएव स्पष्टमेवैतत् यत् , ) विपदि = आपत्तौ ( आपत्ति काल में, ) धनिनां = समृद्धानां ( श्रीमानों के, ) सहायाः = सहायकाः ( सहयोगी, ) अन्ये भवन्ति, तेषां श्रियं = लक्ष्मीं धनमित्यर्थः ( सम्पत्ति को ) अन्ये = इतरे जनाः ( दूसरे लोग ), अनुभवन्ति = भुञ्जन्ति ( भोगते हैं ) ॥ ९५ ॥

मन्त्रे = मन्त्रसिद्धौ ( मन्त्र की सिद्धि काल में ), तीर्थे = तीर्थयात्रायां स्नाने च ( तीर्थ क्रिया में ), द्विजे = ब्राह्मणे, दैवज्ञे = ज्यौतिषी के ( भविष्य वक्ता के यहाँ ), भेषजे = औषधे ( औषधि में ), यस्य यादृशी भावना = विश्वासः श्रद्धा वा भवति, तथैव सिद्धिर्भवति = साफल्यमपि जायते ( वैसी ही सफलता भी मिलती है ) ॥ ९६ ॥

यथाभिप्रेतं = यथेप्सितं स्थानम् ( लक्ष्य स्थान को ), अनुज्ञाप्य = प्रार्थ्य तेनानुमतश्च निवृत्तः = परावृत्तः ( वापस चला गया ) ॥

हिन्दी—कुछ दूर जाने के बाद ग्रीष्म कालिक भीषण गर्मी से व्याकुल होकर मध्य रास्ते में ही एक वृक्ष के नीचे वह सो गया। इसी बीच में वृक्ष के कोटर से निकल कर एक सर्प उस ब्राह्मण के पास आया।

कपूर की सुगन्धि में स्वाभाविक रुचि के कारण सर्प ने उस ब्राह्मण को छोड़ दिया और पोटली को फाड़कर उसके भीतर रखी हुई कपूर की डिबियाँ को वह लोभवश निगलने लगा। कपूर की डिबिया में रखे हुए उस केकड़े ने बाहर निकल कर सर्प को मार डाला।

नींद खुलने पर ब्राह्मण ने जब इधर-उधर देखा तो उसकी दृष्टि पास में पड़ी हुई उस कपूर की डिबिया पर पड़ी जिस पर वह मरा हुआ सर्प पड़ा था। उस सर्प को देखकर वह सोचने लगा कि "केकड़े ने ही इसको मारा है।" पुनः उसने अपने मन में कहा—मेरी माता ने ठीक ही कहा था कि यात्रा काल में मनुष्य को कोई न कोई सहायक अवश्य खोज लेना चाहिये। कभी भी एकाकी गमन नहीं करना चाहिये। अच्छा ही हुआ कि मैंने श्रद्धापूर्वक उसकी आज्ञा को मान लिया था। उसी का यह परिणाम है कि आज इस केकड़े ने मुझे सर्प के काटने से बचा लिया है। अथवा ठीक ही कहा गया है कि—

अमावस्या को कलाहीन, चन्द्रमा सूर्य का आश्रय ग्रहण करता है, पूर्णिमा के दिन कलाओं से युक्त होने पर वह सूर्य को भूल जाता है और समुद्र को आह्लादित करता है। इससे यह स्पष्ट है कि सम्पन्न व्यक्तियों को आपत्तिकाल में सहयोग देनेवाले दूसरे व्यक्ति होते हैं और उनके धन का उपभोग दूसरे ही व्यक्ति करते हैं ॥ ९५ ॥

ठीक भी है—मन्त्र की साधना में, तीर्थ कृत्य में, ब्राह्मणों की सेवा आदि में, देवताओं की पूजा में, भविष्यवक्ता ज्योतिषियों में, औषधि में और गुरु में जिस व्यक्ति की जैसी श्रद्धा होती है उसके अनुसार ही उसको फल भी मिलता है ॥ ९६ ॥

"यह कहकर वह ब्राह्मण अपने लक्ष्य स्थान को चला गया"

इस कथा को सुनाने के बाद चक्रधर ने सुवर्णसिद्धि से कहा—"इसीलिये मैं कहता हूँ कि यात्रा के समय साथ में रहने वाला अत्यन्त निर्बल व्यक्ति भी उपकारक ही होता है।"

चक्रधर की उपर्युक्त बात को सुनने के बाद सुवर्णसिद्धि ने उसकी आज्ञा लेकर अपने घर के लिए प्रस्थान किया ॥ इति शुभम् ॥

ध्यात्वा गुरुपदाम्भोजं पञ्चतन्त्रेऽपरीक्षितम् ।
कारकं पञ्चमं नाम व्याख्याभ्यां समलङ्कृतम् ॥

श्री पं० वासुदेवात्मजेन श्रीश्यामाचरणपाण्डेयेन
विरचितया हिन्दी-संस्कृतव्याख्यया विभूषितं
पञ्चतन्त्रस्यापरीक्षितकारकं नाम
पञ्चमं तन्त्रं
समाप्तम्

—०—

# हमारे महत्त्वपूर्ण प्रकाशन

अभिज्ञानशाकुन्तलम् (सम्पूर्ण) (सं० हि० टीका)—सुबोधचन्द्र पन्त (अजिल्द) २६; (सजिल्द) ४०
अमरभारती—द्विवेदी एवं नागर २६
अलंकारसर्वस्व-संजीविनी (हि० टीका सहित)—रामचन्द्र द्विवेदी ३०
अलंकारों का क्रमिक विकास—पुरुषोत्तम चतुर्वेदी १००
कथासरित्सागर—सोमदेव, सं० जगदीशलाल शास्त्री (अ) १५०; (स) २५०
कर्पूरमंजरी—गंगासागर राय १२
कादम्बरी—(मूल, सं० हि० टीका)—मोहनदेव पन्त I: पूर्वार्द्ध (अ) [illegible]; (स) ३०
II: उत्तरार्द्ध (अजिल्द) ४[illegible]; ([illegible]जिल्द) [illegible]०
काव्यदीपिका (सं० हि० टीका)—परमेश्वरानन्द शास्त्री [illegible]२
काव्यप्रकाश (हेमवती सं० टीका)—शिवराज आचार्य (अ) [illegible]; (स) १[illegible]
कुमारसम्भव महाकाव्यम् (मूल, हि० टीका)—जगदीशलाल शास्त्री १–५ सर्ग [illegible]
चन्द्रालोक (सं० हि० टीका) सुबोधचन्द्र पन्त [illegible]
चित्रकाव्यकौतुकम् (संस्कृत)—रामरूप पाठक, सं० प्रेमलता शर्मा [illegible]
दशकुमारचरित (सम्पूर्ण) (सं० हि० टीका)—सुबोधचन्द्र पन्त एवं विश्वनाथ झा २५
दशरूपक (मूल सं० हि० टीका)—बी० एन० पाण्डे ७५
नागानन्द नाटक (मूल, सं० हि० टीका)—संसारचन्द्र २२
प्रसन्नराघवम् (सं० हि० टीका)—रामाशंकर त्रिपाठी १५
महाश्वेतावृत्तान्त—मोहनदेव पन्त १५
मालविकाग्निमित्रम् (सं हि० टीका)—संसारचन्द्र एवं मोहनदेव पन्त ३८
मृच्छकटिकम् (सं० हि० टीका)—रमाशंकर त्रिपाठी (अ) ५०; (स) ६०
मेघदूत (सम्पूर्ण) (मूल, हि० टीका सहित)—संसारचन्द्र (अ) १८; (स) ३०
वेणीसंहार (सं० हि० टीका)—रमाशंकर त्रिपाठी २२
संस्कृत काव्य मालिका—चिन्तामणि द्वारकानाथ देशमुख १२
साहित्यदर्पण (मूल, विमला हि० टीका)—शालिग्राम शास्त्री (अ) ५०; (स) ८०
सौन्दरनन्द काव्य—अश्वघोष—सूर्यनारायण चौधरी
स्वप्नवासवदत्तम् (सं० हि० टीका)— जयपाल विद्यालंकार
हितोपदेशः मित्रलाभ (सं० हि० टीका)—विश्वनाथ झा

मोतीलाल बनारसीदास



मूल्य : [illegible]०